वज्रधातु महामण्डल में स्थित देव-देवी, तथागत एवं बोधिसत्त्वों की स्थिति

वज्रावेश

वज्रगर्भ
अक्षयमति
प्रतिभानकूट
सामन्तभद्र

वज्रगीता

वज्रगन्ध

वज्रयक्ष
वज्रसन्धि
अमोघसिद्धि
वज्रकर्म
वज्ररक्ष

वज्रगीता

वज्रनृत्या

मैत्रेय

वज्रस्फोट
अमितप्रभ
चन्द्रप्रभ
भद्रपाल
जालिनीप्रभ

वज्रभाष
वज्रहेतु
अमिताभ
वज्रतीक्ष्ण
वज्रधर्म

धर्मवज्री
कर्मवज्री
वैरोचन
रत्नवज्री
सत्त्ववज्री

वज्रसाधु
वज्रराग
अक्षोभ्य
वज्रराज
वज्रसत्त्व

अमोघदर्शी
सर्वापायञ्जह
सर्वशोकतमो-
निर्घातमति
वज्राङ्कुश

वज्रमाला

वज्रलास्या

वज्रकेतु
वज्रहास
रत्नसम्भव
वज्ररत्न
वज्रतेज

वज्रपुष्पा

वज्रधूपा

ज्ञानकेतु
गगनगञ्ज
सुरङ्गमा
गन्धहस्ति

वज्रपाश

वज्रपाश, पश्चिम में रक्तवर्ण के वज्रस्फोट तथा उत्तर में हरितवर्ण के वज्रावेश स्थित हैं[1]। संलग्न तालिका में इसका स्वरूप दर्शाने की चेष्टा की है गई[2]।

वज्रधातु महामण्डल का सर्वप्रथम उल्लेख सर्वतथागततत्त्वसंग्रह एवं मञ्जुश्रीनामसंगीति में प्राप्त होता है। मञ्जुश्रीनामसंगीति का काल छठी-सातवीं शताब्दी से पूर्व का माना जाता है। जबकि सर्वतथागततत्त्वसंग्रह का सर्वप्रथम चीनी अनुवाद अमोघवज्र ( 746-771 ई० ) ने किया। बाद में जब बौद्ध तन्त्र चीन से होते हुए जापान पहुँचे, तो करुणागर्भमण्डल ( गर्भ मण्डल ) और वज्रधातु मण्डल के आधार पर वहाँ तन्त्र की अभिषेक-परम्परा स्थापित हुई। जापान में इसके संस्थापक कोबो दैशो ( 774-835 ई० ) हैं। चीन में इनके गुरु कुकाई ने इन्हें गर्भधातु मण्डल एवं वज्रधातु मण्डल का अभिषेक प्रदान किया[3]। जापान में सर्वतथागततत्त्वसंग्रह से पूर्व जो ग्रन्थ प्रचारित हुआ, वह महावैरोचन सूत्र है। इस सूत्र के आधार पर गर्भधातु मण्डल का निर्माण तथा सर्वतथागततत्त्वसंग्रह के आधार पर वज्रधातु मण्डल का निर्माण हुआ। महावैरोचन सूत्र चर्यातन्त्र का तथा सर्वतथागततत्त्वसंग्रह योगतन्त्र का प्रमुख ग्रन्थ है। दोनों मण्डलों में वैरोचन प्रमुख देव हैं[4]। सर्वतथागततत्त्वसंग्रह में वज्रधातु मण्डल का विशद विवेचन किया गया है[5]।

यद्यपि नामसंगीति का स्वरूप नामसंगीतिसाधन[6] में उपलब्ध होता है, नेपाल में नामसंगीति की अनेक मूर्तियाँ भी प्राप्त हो जाती हैं, तथापि इस मण्डल में नामसंगीति

---

1. इस मण्डल का विस्तृत विवेचन धर्मकोश ( पाण्डुलिपि सं० जी० 8055 एशियाटिक सोसायटी आफ बंगाल, कलकत्ता ) नामक ग्रन्थ में भी प्राप्त होता है। जहाँ इस मण्डल के प्रत्येक देवता का आकार, वर्ण, मुद्रा, वाहन, दिशा आदि का विवरण दिया है।
2. वज्रधातु मण्डल के चित्र के लिये देखें—सर्वतथागततत्त्वसंग्रह-भूमिका, पृ० 30, तथा जापानी मण्डल के चित्र के लिये देखें—पृ० 29।
3. History of Mantrayana in Japan-By. Chikyo Yamamoto, pp. 30-31. Delhi 1987.
4. The Structure of Garbhadhātu Maṇḍala-Dr. Lokesh Chandra, 'Buddhist Iconography'. pp. 181-192. Tibet House, Delhi 1989.
5. देखें-सर्वतथागततत्त्वसंग्रह, सं० लोकेशचन्द्र, भूमिका, पृष्ठ 29-35
6. साधनमाला-पृष्ठ 159, गा. ओ. सी. 26, बड़ौदा 1968, नामसंगीति के साधन ग्रन्थों के लिये देखें-'धी' अंक 1, पृष्ठ 226-227.

का स्वरूप नहीं दिया गया है। नामसंगीति के परिच्छेदों से विदित होता है कि इसमें मुख्य पाँच तथागतों के ज्ञान तथा वज्रधातु मण्डल का परिच्छेद मुख्य है। नामसंगीति की मूर्ति में 12 भुजाएँ हैं। इनमें दस भुजाएँ पाँच तथागतों की ध्यान मुद्रा, भूमिस्पर्श, वरद इत्यादि में तथा इन सभी को एकत्व सूचक दो भुजाएँ शीर्ष पर स्थित हैं। अतः वज्रधातु मण्डल में पाँच ध्यानी बुद्ध ही प्रमुख हैं। प्रो० एलेक्स वेमेन ने इसके परिच्छेदों के आधार पर मञ्जुश्रीनामसंगीति के सात मण्डलों का विवरण दिया है[1]। तदनुसार उनके नाम ये हैं—मायाजालाभिसम्बोधि का धर्मधातु-वागीश्वरमण्डल,[2] नामसंगीति का वज्रधातुमहामण्डल[3], सुविशुद्धधर्मधातुज्ञान का अरपचन, आदर्शज्ञान का त्रैलोक्यविजय, प्रत्यवेक्षणाज्ञान का वादिसिंह, समताज्ञान का वादिराज तथा कृत्यानुष्ठान का मञ्जुवज्रमण्डल[4]।

सर्वतथागततत्त्वसंग्रह के मण्डल में मैत्रेयादि 16 बोधिसत्त्वों का विवरण नहीं दिया गया है। वहाँ पाँच तथागत, वज्रसत्त्वादि 16 बोधिसत्त्व, सत्त्ववज्री आदि चार देवी, वज्रलास्यादि आठ पूजादेवी तथा चार द्वारपालों सहित कुल 37 देवगण मण्डल में विराजित हैं। जब कि निष्पन्नयोगावली के वज्रधातुमण्डल में कुछ 53 देव मण्डल में स्थित हैं तथा नामसंगीति के अनुसार चार द्वारपालों के अतिरिक्त शेष 49 गण मण्डल में विद्यमान हैं। मञ्जुश्रीनामसंगीति का पञ्चम परिच्छेद वज्रधातु महामण्डल से सम्बद्ध है। इस मण्डल में पांच तथागतों सहित 49 देव, देवी एवं बोधिसत्त्व विद्यमान है[5]। इनका 86 नाममन्त्राक्षरपदों द्वारा संगायन हुआ है। नामसंगीति के जिन-जिन पदों के द्वारा देव-देवियों तथा बोधिसत्त्वों को इंगित किया गया है, वे निम्नलिखित हैं—

| | |
|---|---|
| महाप्राणो ह्यनुत्पादः | सत्त्ववज्री |
| वागुदाहारवर्जितः | रत्नवज्री |
| सर्वाभिलापहेत्वग्र्यः | धर्मवज्री |
| सर्ववाक्सुप्रभास्वरः | कर्मवज्री |
| सर्वसत्त्वरतिङ्करः | अमिताभ |
| महामहमहाद्वेषः | अक्षोभ्य |

1. Chanting the Names of Mañjuśri, pp. 27-35. Shambhala. 1985, नामसंगीति से सम्बद्ध मण्डल के लिये देखें—'धीः' 1, पृ० 227-228
2 निष्पन्नयोगावली, पृ० 5!-65, गा. ओ. सी. 109, बड़ौदा 1972.
3-4. निष्पन्नयोगावली, पृ० 44 एवं 1.
5. नामसंगीतिटीका नाममन्त्रार्थावलोकिनी में वज्राङ्कुश, वज्रपाश, वज्रस्फोट एवं वज्रावेश मण्डल के बाह्य द्वार पर स्थित देवों का उल्लेख नहीं है।

| | |
|---|---|
| महामहमहामोहः | वैरोचन |
| महामहमहाक्रोधः | अमोघसिद्धि |
| महामहमहालोभः | रत्नसंभव |
| महाकामः | वज्रसत्त्व |
| महासौख्यः | वज्रराज |
| महामोदः | वज्रराग |
| महारतिः | वज्रसाधु |
| महारूपो महाकायः | वज्ररत्न |
| महावपुः | वज्रसूर्य |
| महानामो महोदारः | वज्रकेतु |
| महाविपुलमण्डलः | वज्रहास |
| महाप्रज्ञायुधधरः | वज्रधर्म |
| महाक्लेशाङ्कुशोऽग्रणीः | वज्रतीक्ष्ण |
| महायशा महाकीर्तिः | वज्रहेतु |
| महाज्योतिर्महाद्युतिः | वज्रभाष |
| महामायाधरो विद्वान् | वज्रविश्व |
| महामायार्थसाधकः | वज्ररक्ष |
| महामायारतिरतः | वज्रयक्ष |
| महामायेन्द्रजालिकः | वज्रमुष्टि |
| महादानपतिः | वज्रलास्या |
| महाशीलधरोऽग्रणीः | वज्रमाला |
| महाक्षान्तिधरो धीरः | वज्रगीता |
| महावीर्यपराक्रमः | वज्रनृत्या |
| महाप्रज्ञाशरीरधृक् | वज्रधूपा |
| महाध्यानसमाधिस्थः | वज्रपुष्पा |
| प्रणिधिः | वज्रदीपा |
| महोपायः | वज्रगन्धा |
| महामैत्रीमयोऽमेयः | मैत्रेय |
| महाकारुणिकोऽग्रधीः | मञ्जुश्री |
| महाप्राज्ञो महाधीमान् | गन्धहस्ति |
| महोपायो महाकृतिः | ज्ञानकेतु |

| | |
|---|---|
| महाऋद्धिबलोपेतः | भद्रपाल |
| महावेगो महाजवः | सागरमति |
| महर्द्धिको महेशाख्यः | अक्षयमति |
| महाबलपराक्रमः | प्रतिमानकूट |
| महाभवाद्रिसंभेत्ता | महास्थानप्राप्त |
| महावज्रधरो घनः | सर्वापायंजह |
| महाक्रूरो महारौद्रः | सर्वशोकतमोनिर्घातमति |
| महाभयभयङ्करः | जालिनीप्रभ |
| महाविद्योत्तमो नाथः | चन्द्रप्रभ |
| महामन्त्रोत्तमो गुरुः | अमितप्रभ |
| महायाननयारूढः | गगनगञ्ज |
| महायाननयोत्तमः | सर्वनीवरणविष्कम्भी[1] |

1. निष्पन्नयोगावली के मण्डल एवं नामसंगीति के मण्डल के कुछ देवों के नामों में भिन्नता है, जो शब्दपर्याय मात्र लगते हैं, यथा—वज्रतेज-वज्रसूर्य, वज्रभाष-वज्रभास, वज्रकर्म-वज्रविश्व, वज्रसन्धि-वज्रमुष्टि। नामसंगीति के 16 बोधिसत्त्वों में अमोघदर्शी, सुरङ्गमा वज्रगर्भ, समन्तभद्र के स्थान पर मञ्जुश्री, सागरमति, महास्थानप्राप्त तथा सर्वनीवरणविष्कम्भिन् के नाम हैं।

# संवरोदयतन्त्र : श्लोकार्धानुक्रमणी

—ठिनलेराम शाशनी—

[ 'धीः' के पिछले अंकों की तरह इस अंक में भी अनुसन्धाताओं की सुविधा के लिये संवरोदयतन्त्र की पटलसंख्या तथा श्लोकसंख्या के आधार पर श्लोकार्धानुक्रमणी दी जा रही है। संवरोदयतन्त्र अनुत्तर-तन्त्र का मातृ-तन्त्र है। इस ग्रन्थ में कुल 33 पटल हैं। इनमें से चुने हुए 19 पटलों को जापानी विद्वान् Shinichi Tsuda ने "The Samvarodaya Tantra Selected chapters". नाम से तिब्बती और अंग्रेजी अनुवाद के साथ सम्पादन कर Tokyo, Hokuseido Press से 1974 में प्रकाशित किया है। उक्त सम्पादक ने ही 31वें पटल का अलग से जापानी अनुवाद के साथ सम्पादन कर Nakamura Comm. Vol. pp. 293-308 में प्रकाशित किया है।

संवरोदयतन्त्र से सम्बद्ध दो संस्कृत टीकायें पाण्डुलिपि के रूप में प्राप्त हैं। इनमें एक आचार्य रत्नरक्षित विरचित संवरोदयमहातन्त्रपञ्जिका ( पद्मिनी ) तथा दूसरी संवरोदयटिप्पणी है। संवरोदयटिप्पणी का विवरण 'धीः' के 11वें अंक में दुर्लभ ग्रन्थ परिचय के अन्तर्गत दिया गया है। संवरोदयमहातन्त्रपद्मिनीनामपञ्जिका [ तो० 1420 ] का तिब्बती अनुवाद तन्ग्युर में उपलब्ध है ]

## श्लोकार्धानुक्रमणी

# दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री

—डॉ० ठाकुरसेन नेगी—

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धीः' के 10–11वें अंक में देश-विदेश के विभिन्न पुस्तक संग्रहों में संरक्षित कई महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित बौद्धस्तोत्र ग्रन्थों की सूचना दी गई थी। प्रस्तुत अंक में तन्त्र-ग्रन्थों की सूचना दी जा रही है। ]

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| अक्षोभ्यसमाधि Akṣobhyasamādhi | | MCBMBLJ | DH. 8 |
| | | ,, | DH. 225 |
| अग्निक्रियाविधि Aganikriyāvidhi | | ,, | CH. 296-L |
| अचलसाधन Acalasādhana | | SMTUL | 307-VI |
| अचलाभिषेक Acalābhiṣeka | | RAK | Reel No. E. 1499/8 |
| | | ,, | ,, E. 1499/10 |
| | | ,, | ,, E. 1504/4 |
| | | ,, | ,, E. 1312/8 |
| | | ,, | ,, E. 1258/7 |
| | | ,, | ,, E. 1258/19 |
| | | MCBMBLJ | JN. 11 |
| | | ,, | GA. 27 |
| अचलाभिषेकविधि Acalābhiṣekavidhi | | ,, | CH. 87 |
| | | ,, | CH. 391 |
| | | IASWR | MBB-I-69 |
| | | ASK | 2.719 |
| | | ,, | 2.672 |
| | | ,, | 2.647 |
| अचलाभिसमयप्रसिद्धितन्त्र Acalābhisamayaprasiddhitantra | | ASK | 2.597 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | 26( lb-26b ) | | VS. 1972 NS. 1093 |
| ,, | N | 51 | | |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| Paper | ,, | ( $27b^1$–$30a^3$ ) | | |
| NP | ,, | 19 | Comp. | |
| ,, | ,, | 6 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 32 | Comp. | |
| ,, | ,, | 22 | ,, | |
| ,, | ,, | 23 | ,, | |
| ,, | ,, | 14 | | |
| ,, | ,, | 26 | Comp. | |
| ,, | ,, | 40 | ,, | |
| ,, | ,, | 13( lb–13b ) | | |
| ,, | ,, | 10( la–10a ) | | |
| ,, | ,, | 36 | Comp. | |
| ,, | ,, | 21 | ,, | |
| ,, | ,, | 10 | | |
| ,, | ,, | 60 | ,, | |
| ,, | ,, | 20 | ,, | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| अमोघपाशमण्डलधर्मव्याख्यान | | MCBMBLJ | CH. 6 |
| Amoghapāśamaṇḍaladharmavyākhyāna | | | |
| अमोघपाशमण्डलपूजाविधि | | ,, | CH. 170-B |
| Amoghapāśamaṇḍalapūjāvīdhi | | ,, | DH 103 |
| | | RAK | Reel No. H. 128/6 |
| अमोघपाशसमाधि | | MCBMBLJ | DH. 309 |
| Amoghapāśasamādhi | | ,, | DH. 35 |
| | | ,, | DH. 303 |
| | | RAK | Reel No. E. 1714/6 |
| अमोघपाशहृदयमहायानसूत्र | | ,, | 4/1032 |
| Amoghapāśahṛdayamahāyānasūtra | | ,, | Reel. No. H. 123/15 |
| No. 682 ( Ba. 278 b¹–284 a⁷ ) | | ,, | ,, E. 192/10 |
| No. 901 ( E. 217 b³–223b⁷ ) | | ,, | 5/183 |
| Hphags-pa don-yod-shags-paḥi | | SMTUL | 20 |
| Sñiṅ-po shes-bya-ba theg-pa | | ,, | 21 |
| Chen poḥi mdo. | | ,, | 22 |
| | | ,, | 23 |
| T. Amoghavajra, Rin-chen grags. | | MCBMBLJ | DH. 282 |
| Taisho No. 1095; Nj. No. 315 | | ,, | CA. 74-3 |
| ,, 1092; ,, 317 | | ,, | CH. 96 |
| ,, 1093; ,, 312 | | ,, | CH. 532 |
| ,, 1094; ,, 316 | | ,, | CH. 425-B |
| ,, 1099; ,, 987 | | ,, | CH. 446-C |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | 8 | | |
| ,, | N | 17( 1b 17b ) | | |
| ,, | ,, | 7( 1b-7b ) | | |
| ,, | Dev. | 86 | Comp. | |
| ,, | N | 78( 4-108b ) | Incomp. | NS. 964, Missing F. 1-3, 47-69, 75-79, 85, 86, 90-95. |
| ,, | Dev. | 55( 1b-55b ) | | |
| ,, | N | 13( 1b-13b ) | | |
| ,, | ,, | 3 | ,, | Available Folios 1,2,3&14. |
| ,, | Dev. | 20 | Comp. | |
| ,, | N | 18 | ,, | |
| ,, | ,, | 19 | Incomp. | |
| ,, | Dev. | 18 | Comp. | |
| Paper | N | 17 | | |
| ,, | ,, | 28 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 17 | | |
| PL | ,, | ( $1b^1$-$10b^6$ ) | ,, | Fol. 8 is missing. |
| NP | ,, | 8( 3-12b ) | ,, | Missing F. 1, 2, 10 & 11. |
| ,, | ,, | 17( 1b-17b ) | | |
| ,, | ,, | 11( 1b-11b ) | | |
| ,, | ,, | 19( 1b-19b ) | | |
| ,, | Dev. | 49 | | |
| ,, | N | 76 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| चण्डमहारोषणदीक्षाविधानतन्त्र<br>Caṇḍamahāroṣaṇadīkṣāvidhānatantra | | MCBMBLJ | A 110-2 |
| चण्डमहारोषणमन्त्रसाधन<br>Caṇḍamahāroṣaṇamantrasādhana | | RAK | Reel No. E. 1485/8 |
| चण्डमहारोषणसमाधि<br>Caṇḍamahāroṣaṇasamādhi | | MCBMBLJ | A 110-1 |
| चण्डमहारोषणहृदयतन्त्र<br>Caṇḍamahāroṣaṇahṛdayatantra | | ,, | KA. 16-L |
| चण्डालीशताक्षरटिप्पणी<br>Caṇḍālīśatākṣaraṭippaṇī | | ,, | CA. 22-1 |
| चतुर्थाभिषेकविधि<br>Caturthābhiṣekavidhi | | ,, | CH. 296-Q |
| | | ,, | DH. 196 |
| | | RAK | Reel No. E. 1714/13 |
| चतुर्दशभुवनव्याख्या<br>Caturdaśabhuvanavyākhyā | | MCBMBLJ | KA. 14-4 |
| चतुर्युगव्यवस्था<br>Caturyugavyavasthā | | ,, | CA. 80 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 52 | | |
| ,, | ,, | 24 | | |
| ,, | ,, | 72 | | |
| ,, | ,, | 8( 1b–8a ) | | |
| ,, | ,, | 19 | | |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 24 | | |
| ,, | ,, | 12 | | |
| ,, | ,, | 68 | | |
| ,, | Dev. | 4 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| पञ्चरक्षापूजामुखाख्यान Pañcarakṣāpūjāmukhākhyāna | | IASWR<br>SMTUL | MBB-II-222<br>305 |
| पञ्चरक्षापूजासमाधि Pañcarakṣāpūjāsamādhi | | IASWR | MBB-II-105 |
| पापमोचनविधि Pāpamocanavidhi | | MCBMBLJ | CH. 184 |
| पूर्वसेवाविधि Pūrvasevāvidhi | | ,, | A. 139-B |
| प्रज्ञाज्ञानाभिषेकविधि Prajñājñānābhiṣekavidhi | | ,, | CH. 296-P |
| प्रतिसरामहाविद्याराज्ञीरक्षाविधानतन्त्र Pratisarāmahāvidyārājñī-rakṣāvidhānatantra | | ,, | DH. 27 |
| भूतडामरमुखाख्यान Bhūtaḍāmaramukhākhyāna | | SMTUL | 305 |
| भैरवतन्त्र Bhairavatantra | | MCBMBLJ | KA 16-B |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 21 | | |
| PL | ,, | 8( $41a^{2}$–$48b^{4}$ ) | | |
| NP | ,, | 29 | | |
| ,, | ,, | 37 | | |
| ,, | Dev. | 100 | | |
| ,, | N | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 62( lb–63b ) | | Missing F. 60 |
| PL | ,, | ( $54a^{3}$–$56b^{6}$ ) | | |
| NP | ,, | ( 1b–4b ) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| मञ्जुवज्रमुखाख्यान Mañjuvajramukhākhyāna | | SMTUL | 305 |
| मञ्जुवराख्यतन्त्र Mañjuvarākhyatantra | | RAK | 1/76 |
| मञ्जुश्रीकारिका Mañjuśrīkārikā | | ,, | Reel No. E. 243/3 |
| मञ्जुश्रीपाराजिका Mañjuśrīpārājikā | | ,, | 3/97 |
| | | ,, | 3/357 |
| | | ,, | 3/290 |
| | | ,, | Reel No. E. 1478/8 |
| | | ,, | ,, E. 651/2 |
| | | MCBMBLJ | A. 85 |
| | | ,, | KA. 44-A |
| | | ,, | CH. 239 |
| | | ,, | DH. 300 |
| | | PCSVV | 1 |
| मञ्जुश्रीप्रतिज्ञा Mañjuśrīpratijñā | | RASGBI | 62 |
| | | MCBMBLJ | CH. 506 |
| | | ,, | DH. 147 |
| मञ्जुश्रीयाख्यमहावज्रभैरवकल्प Mañjuśrīyākhyamahāvajrabhai-ravakalpa. | | RAK | 5/111 |
| मञ्जुश्रीसाधन Mañjuśrīsādhana | | ,, | 1/1363 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | N | ( $66a^2$–71a ) | | |
| NP | ,, | 5 | | |
| ,, | ,, | 14 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 12 | Comp. | |
| ,, | ,, | 12 | ,, | |
| ,, | ,, | 22 | ,, | |
| ,, | ,, | 64 | ,, | |
| ,, | ,, | 24 | ,, | |
| ,, | Dev. | 19 | ,, | |
| ,, | ,, | 24 | ,, | |
| ,, | N | 6 | Incomp. | |
| ,, | Dev. | 6 | ,, | |
| ,, | N | 14 | Comp. | |
| Paper | Dev. | 22 | ,, | |
| NP | N | 6 | Incomp. | |
| ,, | ,, | ( 1a–1b ) | ,, | |
| ,, | Dev. | 9 | Comp. | |
| PL | Bhujimol | 7 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| मण्डलप्रवेशविधि<br>Maṇḍalapraveśavidhi | | MCBMBLJ | CH. 296-M |
| मण्डलराजश्रीसमाधि<br>Maṇḍalarājaśrīsamādhi | | RAK | Reel No. E. 1337/5 |
| मण्डलव्याख्या<br>Maṇḍalavyākhyā | | MCBMBLJ | CA. 25-2 |
| महाकालतन्त्रहृदय<br>Mahākālatantrahṛdaya | | IASWR<br>RAK | MBB-II-106<br>Reel No. E. 530/14 |
| महाकालसाधन<br>Mahākālasādhana | | ,, | 5/251 |
| | | ASK | D. 90( DH-1103 ) |
| | | SMTUL | 289-2 |
| ( द्विभुज )महाकालसाधन<br>( Dvibhuja ) Mahākālasādhana | | ,, | 207-7 |
| ( चतुर्भुज )महाकालसाधन<br>( Caturbhuja ) Mahākālasādhana | | ,, | 289 |
| | | ,, | 289 |
| | | ,, | 202-6 |
| | | ,, | 289-1 |
| | | ,, | 418-88 |
| ( षड्भुज )महाकालसाधन<br>( Ṣaḍbhuja ) Mahākālasādhana | | ,, | 289-3 |
| | | ,, | 202-8 |
| | | ,, | 418-89 |
| ( षोडशभुज )महाकालसाधन<br>( Ṣoḍaśabhuja ) Mahākālasādhana | | ,, | 289-4 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 14 | | |
| ,, | ,, | 18 | | |
| ,, | ,, | 22 | | |
| ,, | ,, | 12 | | |
| ,, | ,, | 61 | Comp. | |
| ,, | Dev. | 2 | Incomp. | |
| ,, | N | ( $1b^3$–$1b^5$ ) | | |
| ,, | ,, | ( $301a^2$–4 ) | | |
| Paper | ,, | ( $1b^3$–$1b^5$ ) | | |
| ,, | ,, | ( $1b^1$–$1b^3$ ) | | |
| ,, | ,, | ( $300b^6$–$301a^2$ ) | | |
| ,, | ,, | ( $1b^1$–3 ) | | |
| ,, | ,, | ( $163a^4$–6 ) | | |
| ,, | ,, | ( $1b^5$–$2b^3$ ) | | |
| ,, | ,, | ( $301a^4$–$b^3$ ) | | |
| ,, | ,, | ( $163a^6$–$b^2$ ) | | |
| ,, | ,, | ( $2b^3$–$6b^4$ ) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| महाप्रतिसराकल्प | | RAK | Reel No. E. 346/4 |
| Mahāpratisarākalpa | | | |
| | | SMTUL | 196-32 |
| | | ,, | 418-115 |
| | | ,, | 420-XVIII-1 |
| महामेघसूत्र Mahāmeghasūtra | | RASGBI | 64 |
| No. 234 ( Wa. 246a¹-250b¹ ) | | CAMBRIDGE | 1534 |
| No. 658 ( Ba. 175b²-180a⁴ ) | | ,, | 1689 |
| No. 1064 ( Wam. 229b²-234b¹ ) | | CABATON | 62 |
| Ḥphags-pa sprin Chen-po rluṅ-gi | | ,, | 93 |
| dkyil ḥkhor-gyi leḥu Klu thams-cad-kyi | | RAK | 3/289 |
| sñiṅ po shes-bya-ba theg-pa chen- | | ,, | 3/297 |
| poḥi mdo. | | ,, | 5/7697 |
| T. Jinamitra. Surendrabodhi. Ye-śes sde. | | ,, | 5/190 |
| | | SMTUL | 294 |
| | | ,, | 295 |
| | | ,, | 296-I |
| | | ,, | 344-6 |
| | | ,, | 418-79 |
| | | ,, | 420-V |
| महावज्रभैरवतन्त्रराज | | JBORS | XXIV. 4-277 |
| Mahāvajrabhairavatantrarāja | | | |
| No. 468 ( Ja. 151b⁴-164a⁴ ) | | | |
| Dpal rdo-rje ḥjigs-byed chen-poḥi | | | |
| rgyud ces-bya-ba | | | |
| T. Bāro phyag rdum, Rdo-rje grags, | | | |
| महासत्त्वज्ञान ( संक्षिप्त ) | | MCBMBLJ | CH. 45 |
| Mahāsattvajñāna ( Saṁkṣipta. ) | | | |
| महासंवरसपरिकरमण्डलार्चनविधि | श्रीरत्नसेन | RAK | 4/22 |
| Mahāsaṃvarasaparikaramaṇḍalā-rcanavidhi. | Śriratnasena | ,, | 5/112 |
| महोग्रहेरुकसाधन | | IASWR | MBB-I-126 |
| Mahograherukasādhana | | | |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 22 | Comp. | |
| Paper | | ($95b^3$–$103a^3$) | | |
| ,, | | ( $181b^7$–$182a^7$ ) | | |
| ,, | | ( $2a^1$–$4b^6$ ) | | |
| ,, | ,, | 32 | | |
| ,, | | 36 | | NS. 811 (A.D. 1691) |
| PL | | 23 | | NS. 494 (A.D. 1374) |
| Paper | Dev. | 337 | | |
| ,, | ,, | 76 | | |
| NP | N | 30 | ,, | Chinese translation Taisho. No. 989,991,992,993 |
| ,, | ,, | 27 | ,, | |
| ,, | ,, | 42 | ,, | |
| ,, | | 35 | | |
| Paper | ,, | 31 | | |
| ,, | ,, | 21 | Fragment | |
| PL | ,, | 21 | ,, | |
| Paper | ,, | ($220a^1$–$231a^2$) | | |
| ,, | ,, | — | | |
| ,, | ,, | 20 | Incomp. | |
| ,, | Māgadhi | 7 | Incomp. | |
| NP | Dev. | 76 | | |
| PL | N | 37 | Comp. | |
| NP | ,, | 29 | | |
| ,, | ,, | 17 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| मारीची( मुख्य )साधन<br>Mārīcī( mukhya )Sādhana | | RAK<br>SMTUL | 4/1035<br>305 |
| यमातायाटीका<br>Yamātāyāṭīkā | | MCBMBLJ | CA. 5-9-C |
| ये धर्मटीका<br>Ye Dharmaṭīkā<br>No. 4149 ( Su. 253b1–254a7 )<br>Ye Dharmaḥi ḥgrel-pa<br>A. Rtag-Paḥi rdo-rje.<br>T. Rtse-than. | | ,,<br>RAK<br><br>MCBMBLJ | CA. 5-9 D<br>Reel No. E. 1364/5<br><br>CA. 5-8 |
| रत्नमण्डलनिर्यातनविधि<br>Ratnamaṇḍalaniryātanavidhi | | RAK | Reel No. H. 29/1 |
| रत्नमण्डलमुखाख्यान<br>Ratnamaṇḍalamukhākhyāna | | MCBMBLJ<br>RAK | DH. 170<br>Reel No. E. 1712/4 |
| लघुकरवीरतन्त्र<br>Laghukaravīratantra | | RAK | 4/2160 |
| लघुतन्त्रटीका<br>Laghutantraṭīkā | | ,,<br>,,<br>,, | 3/715<br>4/2409<br>5/109 |

| Material | Script | Folio | Comp /Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | Folding Book | Comp. | |
| PL | ,, | ( 30a[1]–34a[2] ) | ,, | |
| NP | Dev. | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 29 | | Missing F. 13. |
| ,, | N | 3 | Comp. | |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 36 | | |
| ,, | ,, | 26 | | |
| ,, | ,, | 12 | | |
| ,, | Dev. | 11 | ,, | |
| PL | N | 62 | Incomp. | |
| NP | ,, | 88 | Comp. | |
| ,, | Dev. | 51 | ,, | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| वज्रयोगिन्यच्छिन्न-अष्टसाधन<br>Vajrayoginyachinna Aṣṭasādhana | | MCBMBLJ | DH. 223 |
| वज्रवाराहीमहायोग<br>Vajravārāhīmahāyoga | | SMTUL | 418–138 |
| वज्रवाराहीसमाधि<br>Vajravārāhīsamādhi | | IASWR | WGS–4 |
| | | MCBMBLJ | CH. 280 |
| वज्रवैरोचनीदेवीरहस्य<br>Vajravairocanīdevīrahasya | | RAK | Reel No. E. 734/10 |
| वज्रसत्त्वकवच<br>Vajrasattvakavaca | | IASWR | MBB–II–64 |
| | | RAK | Reel No. H. 190/8 |
| | | ,, | ,, H. 398/13 |
| | | ,, | ,, E. 614/5 |
| | | MCBMBLJ | CH. 187 |
| | | ,, | CH. 452 |
| | | ,, | CH. 338 |
| | | ,, | DH. 43–1 |
| | | ,, | ,, 121 |
| वज्रसत्त्वकाय<br>Vajrasattvakāya | | RAK | Reel No. E. 596/18 |
| | | ,, | ,, ,, H. 49/1 |
| | | MCBMBLJ | A. 124 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | Folding Book | | |
| Paper | | ( 248b²–4 ) | | |
| NP | ,, | 8 | | |
| ,, | ,, | Folding Book | | |
| ,, | ,, | 17 | | |
| ,, | ,, | 3 | | |
| ,, | Dev. | 16 | | |
| ,, | N | 14 | | |
| ,, | ,, | 3 | | |
| ,, | ,, | 4 | | |
| ,, | ,, | 5 | | |
| ,, | ,, | 5 | | |
| ,, | ,, | 3 | | |
| ,, | ,, | 4 | | |
| ,, | ,, | 8 | | |
| ,, | Dev. | 6 | | |
| ,, | N | 59 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| वज्रसत्त्वकायतथागतव्याप्तशत Vajrasattvakāyatathāgata-vyāptaśata | | SMTUL | 147–III–2 |
| | | ,, | 189–I |
| | | ,, | 201–22 |
| | | ,, | 349 |
| | | ,, | 418–5 |
| | | ,, | 420–I–2 |
| वज्रसत्त्वकायत्रिभुवन-उत्पत्ति Vajrasattvakāyatribhuvana-utpatti | | MCBMBLJ | DH. 249 |
| वज्रसत्त्वनामहृदय Vajrasattvanāmahṛdaya | | SMTUL | 202–107 |
| | | ,, | 418–96 |
| | | ,, | 420–I–3 |
| वज्रसत्त्वप्रज्ञोपायकायतथागतव्याप्तसंसार-सृष्टिशतक Vajrasattvaprajñopāyakāyatathā-gatavyāptasaṁsārasṛṣṭiśataka | | ,, | 386–I–6 |
| वज्रसत्त्वपाराजिका Vajrasattvapārājikā | | RAK | 3/290 |
| | | MCBMBLJ | A. 79 |
| वज्रसंभवयोगविधि Vajrasaṁbhavayogavidhi | | RAK | 5/1691 $\frac{1}{31}$ |
| वज्रसरस्वतीसाधन Vajrasarasvatīsādhana | | SMTUL | 202–74 |
| | | ,, | 419–III–78 |
| | | ,, | 420–II–13 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | ( $8a^4$–$10b^3$ ) | | |
| ,, | ,, | ( $6a^1$–$8a^2$ ) | | |
| ,, | ,, | ( $84a^2$–$85b^2$ ) | | |
| ,, | ,, | ( 51 Verses ) | | |
| ,, | ,, | ( $49a^5$–$51a^2$ ) | | |
| ,, | ,, | ( $37b^4$–$39a^4$ ) | | |
| NP | ,, | 6( 1a–6a ) | | |
| Paper | N | ( $427b^6$–$428a^2$ ) | | |
| | | ( $169b^3$–5 ) | | |
| | | ( $39a^4$–$b^6$ ) | | |
| | | ( $10a^1$–$34b^2$ ) | | |
| NP | ,, | 26 | Comp. | |
| ,, | Dev. | 40 | ,, | |
| ,, | N | 3 | | |
| Paper | | ( $352b^3$–$353a^2$ ) | | |
| ,, | | ( $225a^3$–$b^3$ ) | | |
| ,, | | ( $4b^1$–4 ) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| वश्यादिप्रयोग<br>Vaśyādiprayoga | | RAK | 1/1697 |
| विद्याधरीतन्त्र<br>Vidyādharītantra | | ,, | Reel No. E. 1259/14 |
| वृष्टिसाधनमन्त्रप्रयोग<br>Vṛṣṭisādhanamantraprayoga | | RAK | 5/216 |
| वेतालसाधन Vetālasādhana | | IASWR | MBB-II-221 |
| समयमञ्जरीरक्तवज्रवाराही<br>Samayamañjarīraktavajra-vārāhī | शाक्यरक्षित<br>Śākyarakṣita | PCHVV | 1 |
| समययोग ( हस्तमुद्रासहित )<br>Samayayoga ( Hastamudrāsahita ) | | RAK | Reel No. E. 1493/3 |
| समाधिक्रम<br>Samādhikrama | | ,, | ,, E. 1711/8 |
| सहजाभिलाषो नामाभिसमय<br>Sahajābhilāṣo Nāmābhisamaya | | IASWR | MBB-III-1 |
| सहजालोकपञ्जिका<br>Sahajālokapañjikā | | ,, | MBB-II-150 |
| सिद्धयोग Siddhayoga | | ,, | MBB-II-276 |
| सेकधर्म Sekadharma | | ,, | MBB-II-204 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | Bhujimol | Folding Book | | |
| NP | N | 4 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 16 | Comp. | |
| ,, | ,, | 9 | | |
| ,, | ,, | 25 | | |
| ,, | ,, | 57 | Comp. | |
| ,, | ,, | 24 | ,, | |
| ,, | ,, | 34 | | Zerox copy Prof. J. Upādhyāya |
| PL | ,, | 5 | | |
| NP | ,, | 133 | | |
| ,, | | 31 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| स्वरोदयतन्त्र<br>Svarodayatantra | | RAK | Reel No. E. 1193/7 |
| स्वरोदयनाममण्डलोपायिका<br>Svarodayanāmamaṇḍalopāyikā | | SMTUL | 450 |
| हयग्रीवकल्प<br>Hayagrīvakalpa | | RAK | 3/656 |
| | | ,, | 5/224 |
| हलाहललोकेश्वरसाधन<br>Halāhalalokeśvarasādhana | | ,, | 5/223 |
| हेरुकसंवरध्यानयोग<br>Herukasaṁvaradhyānayoga | | MCBMBLJ | CH. 163 |
| हेरुकाद्यनिर्देश<br>Herukādyanirdeśa | | RAK | Reel No. E. 211/13 |
| हेरुकाद्यवज्रवाराहीयोगराजतन्त्र<br>Herukādyavajravārāhīyoga-rājatantra | | SMTUL | 508 |
| हेरुकाद्ययोगराजोत्तमतन्त्र<br>Herukādyayogarājottamatantra | | RAK | 4/2544 |
| हेवज्रमुखाख्यान<br>Hevajramukhākhyāna | | SMTUL | 305 |
| ( संक्षिप्त ) हेवज्रमुखाख्यानविधि<br>( Saṁkṣipta ) Hevajramukhākhyā-navidhi | | RAK | Reel No. E. 1337/6 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 82 | Comp. | |
| PL | ,, | 55 | | |
| NP | ,, | 15 | ,, | |
| ,, | ,, | 20 | | |
| ,, | ,, | 1 | ,, | |
| ,, | ,, | 12( 1b-12b ) | | |
| ,, | ,, | 23 | Incomp. | |
| Paper | ,, | 30 | | |
| NP | ,, | 22 | Comp. | |
| PL | ,, | 7( $48b^{5}$-$54a^{2}$ ) | | |
| Paper | ,, | 10 | | |

# नरोपा की संक्रमण योगसाधना

—डॉ० ठाकुरसेन नेगी—

**[ 'धीः' के पिछले अंकों में नरोपा की छः योग साधनाओं में से पाँच का वर्णन किया जा चुका है। प्रस्तुत अंक में अन्तिम संक्रमण योग का वर्णन किया जा रहा है। संक्षेप में संक्रमण योग नरोपा की छः योग साधनाओं का हृदय है, जो साधक को बुद्ध के विशुद्ध क्षेत्र की चेतना से युक्त बनाता है। ]**

नरोपा की छः योगसाधनाओं में अन्तिम विधि संक्रमण ( परिवर्तन ) योग के सिद्धान्त से सम्बद्ध है। भोट भाषा में इसे 'नमस्-पर-शेस्-पा' कहते हैं, जो संस्कृत का 'विज्ञान स्कन्ध' है। इसे भोट भाषा में फो-वा ( संक्रमण ) भी कहते हैं। इसके निमित्त तिब्बत में अनेक संस्कार विधियाँ प्रचलित हैं। फो-वा ( संक्रमण ) योग साधक को उसकी गुह्य यौगिक साधना के समय उसे अत्यधिक सतर्क एवं चौकन्ना रखता है। इस योगसाधना की सफलता चण्डाली ( कुण्डलिनी ) योग की प्रवीणता ( योग्यता ) पर आश्रित है। जेत्सुन-कह-बुम में इस प्रक्रिया की उपमा खुले आकाश के नीले प्रकाश में उड़ने वाले विहंग से दी गई है[1]। आकाश के उस नीले प्रकाश में ब्रह्मा का स्थान है, जो वहाँ मुकुट धारण किये विराजमान है। साधक इस फो-वा ( संक्रमण ) विधि से इस सन्धि को खोल देता है। सन्धि के खुलते ही विहग-रूपी जीव का चैतन्य इस आधिभौतिक काय को छोड़कर सदैव के लिये या साधक की साधना से कुछ समय के लिये इस नये शरीर में प्रवेश कर लेता है। साधक के लिये नये और पुराने शरीर में चेतना का स्थानान्तरण ( संक्रमण ) एक सहज घटना-क्रम है, क्योंकि इस प्रकार का उच्च साधक ( योगी ) जीवन और मृत्यु का जयी ( विजेता ) होता है।

### संक्रमण योग का सिद्धान्त

संक्रमण योग नरोपा की छः योग साधनाओं का हृदय ( अर्थात् केन्द्र बिन्दु ) है, जो साधक को बुद्ध के विशुद्ध क्षेत्र या जन्म के सर्वोच्च क्षेत्र की चेतना से युक्त करता है, या उसे जन्म के उच्च स्थान पर प्रतिष्ठित करता है। जो साधक मृत्यु के प्रकाश को पकड़ लेते हैं, या अन्तराभव के भ्रमित स्वरूप ( माया-काय ) को पकड़ लेते हैं, उनके लिये इस संक्रमण योग के साधनाभ्यास की आवश्यकता नहीं है, लेकिन जो अभी इस योगसाधना की उच्च अवस्था पर

---

1. जेत्सुन कहबुम–तिब्बती संस्करण।

नहीं पहुँचे हैं, उनके लिये यह बहुत ही महत्त्वपूर्ण है। जो साधक इस योग के विकसित स्वरूप पर दक्षता ( प्रवीणता ) पा चुके हैं तथा कुछ हद तक नाड़ी, वायु, बिन्दु और महामुद्रा के विचारों से परिचित हैं, वे इस योगसाधनाभ्यास के लिये सब से ज्यादा उपयुक्त ( योग्य ) हैं। इस प्रकार जो इस तरह की शिक्षा में और अपने कर्मफल में पूर्ण विश्वास करते हैं और इस योगसाधना के अर्थ और प्रक्रिया को भलीभाँति समझते हैं, वे भी बौद्धिक ( तर्कसंगत ) दृष्टि से चण्डाली योग साधना में प्राण निरोध को, जैसा कि पहले प्रथमं चण्डाली योगसाधना में कहा गया है, प्राप्त कर सकते हैं।

## संक्रमण योग का अभ्यास

संक्रमण योग की साधना और उसका प्रत्यक्षीकरण निम्न प्रकार से किया जाता है—

सर्वप्रथम साधक अपने इष्टदेव ( बुद्ध ) के काय में अवधूती ( मध्य ) नाड़ी के संदर्शन के साथ आठ बीजाक्षरों के स्वरूप का अवलोकन करे, तथा शरीर के भीतर प्रत्येक आठ द्वारों से प्रवेश करने वाली चेतनाओं को रोके। तत्पश्चात् पहले से आकाश में स्थित आदिबुद्ध को साधक अपने से ऊपर की ओर नीले हूँ आकार में हृदय चक्र में पाँच रंगों के प्रकाश को देखे। तत्पश्चात् प्राणवायु को रोककर उसकी शक्ति को अवधूती ( मध्य ) नाड़ी के द्वारा हूँ बीजाक्षर को सिर ( उष्णीष ) के पवित्र द्वार तक धक्का दे। यह पवित्र द्वार सिर के उष्णीष भाग के मध्य एक सूक्ष्म मार्ग में खुलता है। ठीक उसी समय हिग् ( Hig ) बीजाक्षर का जोर से उच्चारण किया जाता है, जिससे पवित्र द्वार की शक्ति सुदृढ़ रह सके।

अब दूसरी बार 'हूँ' को पवित्र द्वार पर रख कर मृदुता से घ ( Gha ) बीजाक्षर का जाप करते हुए उसे नीचे की तरफ हृदयचक्र में लावे। वहाँ बन्द करने से पहले इसकी सात बार आवृत्ति करे, या दोहरा दे और तब इस साधना का पुनरारंभ ( पुनरावृत्ति ) करे। कुछ क्षण के अन्य अभ्यासों के बाद हिग ( Hig ) बीजाक्षर का सात बार उच्चारण करे, जो कि गतिशील रूप में हूँ को शरीर से बाहर धक्का दे सके, जो आदिबुद्ध के हृदयचक्र तक आकाश में पहुँच सके। तब फिर मृदु भाव से या हल्की ध्वनि में घ ( Gha ) बीजाक्षर का सात बार क्रमशः उच्चारण करे। इस प्रकार यह हूँ का ( साधक के ) अपने हृदयचक्र में वापस लौटना या उतरना है। जो साधक इस योग प्रक्रिया ( साधनाभ्यास ) का एक दिन में चार बार अभ्यास करता है, उस ( साधक ) को कुछ दिनों के पश्चात् निम्नलिखित अनुभव प्राप्त होने लगेगा—

साधक के सिर का सर्वोच्च ( उष्णीष ) भाग बहुत दर्द करेगा और वहाँ गर्मी महसूस होगी। उसके बीच में एक प्रकाश प्रवाहित होगा, जो पीले तरल रूप में होगा। साधक

को यदि यह लक्षण दिखाई दे, तो इसे साधना प्राप्ति का लक्षण मानना चाहिये। तत्पश्चात् साधक को इसे रोक देना चाहिये तथा इस साधना (अभ्यास) को उसे एक माह में एक या दो बार अवश्य दोहराना (आवृत्ति करना) चाहिये। लेकिन साधक को सदैव बुद्ध के विशुद्ध क्षेत्र में पैदा होने की दृढ़ प्रतिज्ञा करनी चाहिये और इसके लिये उसे अपने विश्वास और इच्छा को भी दृढ़ बनाना चाहिये।

## संक्रमण योग में प्रवेश

जब साधक को मृत्यु के समय मृत्यु के समस्त चिह्न (लक्षण) दिखाई देने लगें तथा जीवन को आगे बढाने का कोई मार्ग शेष न दिखाई दे, तब उस साधक को इस संक्रमणयोग की साधना करनी चाहिये। जो साधक अपने मृत्यु-काल के पहले ही इस साधना को करता है, तो वह एक महापाप (अपराध) करता है, तथा वह नरकभोगी (तिरस्कृत) होता है। अतः मृत्युकाल के समय इस योग-साधना का अभ्यास उसी प्रकार होना चाहिये, जैसे पहले कहा गया है। इसको छोड़ मध्य नाड़ी के ऊपरी भाग को तथा पवित्र द्वार को मुख्यतया अत्यधिक विशाल रूप में बिना किसी बाधा के देखते रहना चाहिये। (साधक) अब 'हूँ' को अपने हृदयचक्र में देखे और अपनी संपूर्ण शक्ति के साथ हिग (Hig) बीजाक्षर का उच्चारण करे, जिससे तुरन्त हूँ की ध्वनि का बाहर प्रस्फुरण होगा और वह अवधूती (मध्य) नाड़ी के पवित्र द्वार से गुजरेगी तथा एक क्षण के भी आधे भाग में बुद्ध के हृदयचक्र में पहुँचेगी, जो कि आकाश में साधक के सामने स्थित है। यदि ऐसे समय में साधक बहुत काला पड़ रहा हो, उसका प्राण क्षीण हो रहा हो, सिर का उष्णीष (ऊपरी) भाग दर्द कर रहा हो, तो उसे समझना चाहिये कि निश्चित रूप से उसका शरीर बुद्ध के विशुद्ध क्षेत्र के लिये प्रस्थान कर रहा है।

यदि इस प्रकार के कोई चिह्न (लक्षण) साधक को दिखाई न दें, तो वह हूँ बीजाक्षर को नीचे ले आवे तथा कुछ क्षण के लिये विश्राम करे। तत्पश्चात् एक बार पुनः प्रयत्न करे और जब यह चिह्न दिखाई देने लगे तो हिग (Hig) बीजाक्षर का 21 से 25 बार तक जोर से उच्चारण करे। इससे साधक योगी निश्चित ही बुद्ध के विशुद्ध क्षेत्र में पैदा होगा। मित्र, सम्बन्धी या जो कोई भी व्यक्ति मरते हुए साधक के पास हो, तो उसे इस कठिन समय में साधक की सहायता करनी चाहिये, यह स्मरण दिलाते हुए कि वह (साधक) संक्रमण (परिवर्तन) योग की शक्ति में श्रद्धा एवं दृढ़ विश्वास रखे। उन्हें उसके लिये प्रार्थना भी करनी चाहिये।

जब साधक मृत्यु के समीप पहुँचे, तब वह प्रार्थना करे, दान दे, अपने द्वारा किये गये अकुशल कर्मों पर पछतावा करे तथा बुद्ध के सामने अपनी इच्छाओं को अभिव्यक्त करे, साथ ही बोधिचित्त पैदा करे, अकुशल विचारों को छोड़े तथा रागों का विमोचन करे। दाहिनी तरफ लेट कर

कमर से दोनों कुहनी पर झुके तथा बायें पैर को दाहिने पैर पर रखे, दाहिना हाथ दाहिने गाल पर तथा बायां हाथ बायें पैर पर रखे। तत्पश्चात् फिर एक प्रबल इच्छा को बुद्ध के विशुद्ध क्षेत्र में पैदा होने के लिये जगाता हुआ संक्रमण ( परिवर्तन ) योग की साधना का अभ्यास करे। जो इस योगप्रक्रिया को नहीं जानते, उनको वे लोग शिक्षा दें, जो इस योगप्रक्रिया को भली-भाँति जानते हों। यदि इस योग के प्रशिक्षित लोग उपलब्ध न हों, तो साधक बुद्ध के हृदयचक्र पर अपने को केन्द्रित करे, जो कि साधक के सामने आकाश में स्थित ( प्रतिष्ठित ) है। तत्पश्चात् 21 बार हिग बीजाक्षर का उच्चारण करे। इस प्रकार साधक अपने चित्त ( चेतना ) को बुद्ध के विशुद्ध क्षेत्र तक उछाल सकेगा।

यदि कोई साधक मरते हुए व्यक्ति के शरीर के साथ अपने शरीर को मृदुतापूर्वक रगड़ता है या घर्षण करता है, साथ ही बुद्ध के नाम का बार-बार उच्चारण करता है, तो उस समय आठ बोधिसत्त्व आयेंगे तथा उस मरते हुए व्यक्ति को चेतना को अमिताभ बुद्ध के क्षेत्र में ले जायेंगे।

जो साधक किसी मरते हुए जानवर को देखता है और उस क्षण ( रत्नकूट ) बुद्ध का नाम लेता है, तो वह उस जीव को उच्च क्षेत्र ( स्थान ) में पैदा होने में सहायक होता है।

जो साधक मृत्यु के प्रभास्वर प्रकाश और अन्तराभव के मायाकाय योग को नहीं समझ पाता, लेकिन संक्रमण ( परिवर्तन ) योग में दृढ़ विश्वास रखता है, वह उच्च लोक ( क्षेत्र ) में पैदा होता है। एसे साधकों को तीन समूहों में बाँटा जा सकता है—

प्रथम प्रकार के वे विशुद्ध साधक हैं, जो बुद्ध के विशुद्ध क्षेत्र में अवतरण करते हैं। वे बहुत सहजता ( सरलता ) से परम बुद्धत्व को प्राप्त कर लेते हैं।

द्वितीय प्रकार में वे सामान्य जन भी हैं, जो उस स्थान में उत्पन्न हुए हैं, जहाँ धर्म और वज्रयान में लोगों का दृढ़ विश्वास है। ऐसे साधक कुछ जन्मों में इस योग के बल से बुद्धत्व को प्राप्त कर लेते हैं।

तृतीय प्रकार में सामान्य जन भी मृत्यु एवं अन्तराभव की पीड़ा से बचकर जहाँ जन्म लेता है, वहाँ वह इस योग के बल द्वारा निर्वाण प्राप्त कर सकता है।

## उपसंहार

जो साधक इस गम्भीर ( गूढ ) छः योगों ( धर्मों ) के उपदेशों की साधना का अभ्यास करते हैं, वे कभी अपने अच्छे अनुभव मात्र से ही सन्तुष्ट होकर नहीं रह जाते, प्रत्युत वे और

अधिक परिश्रम और निष्ठा के साथ अपने जीवन के अन्तकाल तक इसका अभ्यास करते हैं। यदि किसी साधक में दृढ़ प्रतिज्ञा और संकल्प का अभाव है, तो उसे क्षणिक जीवन और दुःखी संसार के ऊपर ध्यानस्थ होना चाहिये। यदि कोई साधक स्वार्थी और अहंकारी है, तो उसे करुणा, सद्भावना और बोधिचित्त पर साधना करनी चाहिये।

जब साधक द्वारा इन षड्विध योगों का अभ्यास किया जा रहा हो, तो उसे संघ से करुणा और बोधिचित्त के लिये प्रार्थना, पापों के प्रायश्चित्त ( पश्चात्ताप ) के लिये साष्टांग (दण्डवत्) समर्पण आदि विभिन्न प्राथमिक ध्यानभावनाओं का कभी भी परित्याग नहीं करना चाहिये, बल्कि उसे इन पर एक या दो बार दिन में साधना अवश्य करनी चाहिये। साधक अपने इन छः योगों के मुख्य ध्यान के समय चार या छः बार इनका ध्यान अवश्य करे, अर्थात् जब वह जगा हो, जब वह अन्तराभव एवं चण्डाली पर साधना कर रहा हो, जब वह सोया हो, अर्थात् प्रभास्वर प्रकाश एवं स्वप्नयोग में ध्यानस्थ हो, इन सभी स्थितियों में उसे ध्यानस्थ रहना चाहिये। जो साधक चण्डाली योग में प्रवीण नहीं है, वह न तो प्राण का मध्य नाड़ी में प्रवेश करा सकता है और न चार शून्यों को चार आनन्दों के रूप में हो खोल सकता है और न अन्तराभव शरीर को प्रभास्वर प्रकाश में प्रदीप्त ही कर सकता है। परिणाम स्वरूप वह स्वप्नयोग तथा अन्तराभव योग की समुचित रूप से साधना नहीं कर सकता। इसीलिये चण्डाली योग को छः योगों की साधना में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण माना गया है।

अतः साधक को अपने समय का तीसरा भाग चण्डाली योग की साधना में लगाना चाहिये। जब वह अन्य योगों की साधना कर रहा हो, उस समय एक दृष्टि उसको अन्तराभव और संक्रमण ( परिवर्तन ) योग की साधना में भी लगाना चाहिये और उसके द्वारा अपनी स्मृति को पुनः जागृत कर लेना चाहिये।

●

# त्रिङ्मा सम्प्रदाय की परम्परा, दर्शन एवं साधना

—डॉ० टशी सम्फेल—

[ भगवान् तथागत बुद्धत्व प्राप्ति के बाद समस्त विनेय जनों को सन्मार्ग पर लगाने के लिये सद्धर्म का अमृतोपदेश करते रहे। उनके अमृत प्रवाह की धारा हिमवान् भोट देश में भी बहने लगी, जो वहाँ जिङ्मा, कार्ग्युद्, सस्क्या और गेलुग्स इन चार सम्प्रदायों के रूप में विकसित हुई। इन चारों सम्प्रदायों के वज्रयानप्रधान आम्नाय और साधना-परम्परा पर तथा इनके द्वारा प्रधान रूप से आश्रित (सेवित) किये जाने वाले आम्नायों पर प्रस्तुत निबन्ध में प्रकाश डाला जायगा। यहाँ सर्वप्रथम त्रिङ्मा सम्प्रदाय के सम्बन्ध में संक्षेप में प्रकाश डाला जा रहा है। ]

## जिङ्मा सम्प्रदाय

तिब्बत में बौद्ध धर्म का प्रादुर्भाव सर्वप्रथम ल्ह–थो–थोरी के काल में हुआ। उसकी पाँच पीढ़ियों के बाद जब 33वाँ राजा स्रोङ्–ब्चन् स्गम्पो राजसिंहासन पर बैठा, तो उस समय तिब्बत की कोई अपनी लिपि नहीं थी। साम्राज्य के संचालन के लिये राजा को अनेक दिक्कतों का सामना करना पड़ा। अतः उन्होंने थोनमी अनु के पुत्र को जो बाद में थोन्मी सम्भोट के नाम से विख्यात हुआ, 16 साथियों के साथ भारत में विद्याध्ययन के लिये भेजा। थोनमी ने भारतवर्ष आकर ब्राह्मण लिपिकर और देवविद्यासिंह आदि गुरुओं से ज्ञान अर्जितकर स्वदेश लौटने के बाद सम्राट् के आदेश के अनुसार भोट भाषा लिखने के लिये एक लिपि बनाई, जो रंजना और वर्तुल लिपि पर आधारित थी[1]। थोन्मी ने स्वयं भोट भाषा का प्रथम व्याकरण बनाया। इससे तिब्बतियों को भी अपनी लोकभाषा में साहित्य रचने का सुअवसर प्राप्त हुआ। अब सम्राट् ने तिब्बत में पठन-पाठन की व्यवस्था की और खुद भी धर्मशास्त्रों का गम्भीर अध्ययन करने लगा। उसने प्रजा में दस कुशल कर्मों तथा लोक-आचरण के लिये सोलह नियमों (मी-छोस-ग्चङ्-मा-ब्चु-द्रुग्) के पालन करने का आदेश प्रसारित किया। धार्मिक ग्रन्थों के अनुवाद किये। सम्राट् ने भारत तथा नेपाल से आचार्य कुसर, शीलमञ्जु, ब्राह्मण शङ्कर आदि को आमन्त्रित कर अनेक सूत्र-तन्त्र ग्रन्थों का अनुवाद कराया। उनके राज्य काल में ल्हासा में स्थित जोखङ् सहित कई मन्दिर, अनेकों धर्मस्थान तथा पोताल भवन बनने आरम्भ हुए थे।

इस परम्परा की 5वीं पीढ़ी के पश्चात् 38वें सम्राट् ख्रि-स्रोङ्-ल्दे-ब्चन् ने 13 वर्ष की आयु में तिब्बत की राजगद्दी को सुशोभित किया। उन्होंने राजकार्यों को कुशलतापूर्वक सम्पन्न

---

1. कुछ विद्वान् तिब्बती लिपि का आधार कश्मीर की उस समय की लिपि को मानते हैं।

करने के साथ ही साथ धार्मिक ग्रन्थों का भी गहन अध्ययन किया तथा बुद्धशासन का विस्तार करने के विचार से जहोर ( सहोर ) से आचार्य बोधिसत्त्व को आमन्त्रित किया। जब आचार्य दस कुशल कर्मों की तथा अष्टादश धातुओं की धर्मदेशना करने लगे, तो तिब्बत के क्रूर देव व राक्षस रुष्ट होकर धार्मिक कार्यों में बाधा डालने लगे। अतः आचार्य के व्याकरण के अनुसार राजा ने स्नानम-दोर्जे-ब्दुद्-जोम, ल्वेज्ञानसिद्धि, म्छीम्स-शाक्यप्रभ आदि के द्वारा आचार्य पद्मसम्भव को आमन्त्रित कर उन क्रूर देव व राक्षसों को वश में कराया तथा राजा की इच्छानुसार ब्सम्-यस् विहार की स्थापना की। साथ ही वैरोचन आदि प्रतिभाशाली बहुत से भोट बालकों को एकत्रित कर द्विभाषा का अभ्यास कराया। 12 सर्वास्तिवादी भिक्षुओं को आमन्त्रित किया। तिब्बत में भिक्षुसंघ की स्थापना हो सकेगी कि नहीं, यह परीक्षण करने हेतु आचार्य बोधिसत्त्व के आचार्यत्व में सर्वप्रथम स्बा-ग्सल्-स्नाङ् आदि सात व्यक्तियों ( जिन्हें भोट भाषा में सद्मी-मी-ब्दुन् कहा जाता है ) को उपसम्पदा प्रदान कराई। राजा ख्रि-स्रोङ्-ल्दे-ब्चन् ने विमलमित्र आदि बहुत से अन्य महापण्डितों को भी तिब्बत आमन्त्रित किया। भोट-वासी वैरोचन श्रीसिंह आदि भारतीय सिद्ध व पण्डितों का चरणस्पर्श कर महासम्पन्न आदि असामान्य व सामान्य गम्भीर एवं विस्तृत शास्त्रों का अध्ययन कर तिब्बत लौटे। बाद में आचार्य पद्मसम्भव, विमल-मित्र, स्कावा-पलर्चेग्स तथा चोगरो-ग्लुई-ग्र्यालछन आदि से मिलकर सूत्र-तन्त्र के विपुल ग्रन्थों का भोट-भाषा में अनुवाद किया। इस प्रकार हम देखते हैं कि आचार्य पद्मसंभव, धर्मराज ख्रिसोङ्-ल्दे-ब्चन् और आचार्य बोधिसत्त्व के, जिन्हें म्खन-लोब-छोस्-ग्सुम् कहा जाता है, अथक प्रयास से सम्पूर्ण भोट देश में बौद्ध धर्म का प्रचार-प्रसार सम्यक् रूप से सूर्योदय के प्रकाश की भाँति फैला।

राजा ख्रि-स्रोङ्-ल्दे-ब्चन् के पौत्र ख्री-रल-पाचन के शासन काल में ओन-चांग-दगे-फेल आदि एक हजार विहारों की स्थापना हुई। उन्होंने एक-एक भिक्षु के लिये सात-सात घरों को दायक के रूप में जुटाकर भिक्षुसंघ की सेवा की तथा अपने पूर्वजों के समय में अनूदित धार्मिक ग्रन्थों को सरलता से समझने के लिये उनकी नवीन भाषा में संरचना की। इस प्रकार धर्मराज स्रोङ्-ब्चन्-स्गम्पो, ख्रि-स्रोङ्-ल्दे-ब्चन् तथा ख्रि-रल-प-चन, इन तीन महाविभूतियों को छोस्-र्ग्याल-मेस्-द्बोन र्नम्-ग्सुम् ऐसा कहा जाता है। तिब्बत में बौद्ध धर्म के उदय काल से पण्डित स्मृतिपाद तक के पूर्व जितना भी बौद्ध वाङ्मय के अनुवाद और उपदेशों का प्रचार-प्रसार हुआ, वह तिब्बत की प्राचीनतम परम्परा से जुड़ा होने के कारण ञिङ्मा सम्प्रदाय के नाम से विख्यात हुआ। तिब्बत में बौद्ध धर्म के विकास के इतिहास पर दृष्टि डालने से विदित होता है कि अन्धकारमय तिब्बत में सद्धर्म की दिव्य ज्योति को प्रज्वलित करने का सम्पूर्ण श्रेय ञिङ्मा काल के धर्मसम्राट् और गुरुओं को जाता है।

## ग्सर्मा

बहुत अल्पकाल में ही बौद्ध धर्म के कट्टर विरोधी सम्राट् लङ्दरमा ने अपने पूर्वजों द्वारा स्थापित बौद्ध धर्म को तहस-नहस कर दिया। उसने विनय के शासन का तो मध्य तिब्बत में नाम भी मिटा दिया। जहाँ तक पारमिताओं और तन्त्र की आम्नाय-साधनाओं का प्रश्न है, उन्हें बौद्ध धर्म के प्रति समर्पित भक्तों ने गुह्य रूप से बनाये रखने में सफलता प्राप्त की। लङ्दरमा का शासन कुछ ही वर्ष रहा, लेकिन तिब्बत छोटे-छोटे भागों में बँट गया। यह स्थिति लगभग 347 साल तक रही। उसी विघटित तिब्बत के उत्तर प्रान्त मृङऽ-रीस के धर्मराज ल्ह्-लामा-येशेस्-ओद ने रत्नभद्र, ङोग-लो आदि 21 प्रतिभाशाली विद्यार्थियों को भारत में बौद्ध धर्म के अध्ययन हेतु भेजा। दुर्भाग्य से जल-वायु को प्रतिकूलता से 21 विद्यार्थियों में मात्र रत्नभद्र और ङोग-लो ही अध्ययन सम्पन्न कर भोट देश लौटे और जङ्छुब ओद के अथक प्रयास से विक्रमशील के कुलपति दीपंकर श्रीज्ञान को तिब्बत में आमन्त्रित किया गया। इस प्रकार लोकचक्षु रत्नभद्र, अतिश, दीपंकर श्रीज्ञान आदि के समय से प्रचारित सम्प्रदाय ग्सर्मा कहलाता है, जिसमें तिब्बत के वर्तमान अन्य तीन प्रमुख सम्प्रदाय कार्ग्युद, सास्क्या और गेलुग्स और अनेक उप आम्नाय संगृहीत हो जाते हैं।

ञिङ्मा सम्प्रदाय का सुस्पष्ट एवं सर्वांगीण सूत्रपात ओड्याण[1] के सिद्धाचार्य गुरु पद्मसंभव और आचार्य शान्तरक्षित ने किया तथा सम्राट् ख्री-स्रोङ् ल्दे-ब्चन् के समय में ही भारत तथा नेपाल से बहुत सारे पण्डित आये और तिब्बत के लोचावाओं के साथ बैठकर उन्होंने ब्कऽ-ग्युर, ब्स्तानग्युर आदि के अनुवादों और व्याख्याओं की रचना की।

यद्यपि ञिङ्मा में आगे जिन नौ यानों की संक्षिप्त व्यवस्था लिखी गयी है, उनकी भारत से आयी अपनी-अपनी स्वतन्त्र परम्पराएँ हैं। विस्तार के भय से यहाँ सभी का उल्लेख नहीं हो सकता, क्योंकि तिब्बत के प्रायः सभी सम्प्रदाय वैभाषिक आदि चार सिद्धान्तों में अपने को माध्यमिक सम्प्रदाय का और तन्त्र की साधना में अनुत्तर तन्त्र का साधक स्वीकारते हैं। इन्हीं सिद्धान्तों और साधनाओं में आपस में मत-वैभिन्न्य है, ऐसा प्रतीत होता है। वैभाषिक, सौत्रान्तिक और विज्ञानवाद के सिद्धान्तों को लेकर प्रायः सभी का मत समान है, वहीं तन्त्र में क्रिया, चर्या और योगतन्त्र पर भी मतभेद शून्यप्राय है। अतः यहाँ भी अन्य तीन तन्त्रों की अपनी विशिष्ट परम्परा को सामने रखते हुए अनुत्तर तन्त्र के भेद और परम्परा पर संक्षिप्त विहगावलोकन करेंगे।

---

1. देखें—डा० धर्मवीर भारती कृत 'सिद्ध साहित्य', तृतीय संस्करण; सन् 1985 में किताब महल, इलाहाबाद से प्रकाशित; पृ० 64-65.

उक्त कथन के अनुसार त्रिङ्मा में नौ यानों की जो व्यवस्था है, उनमें से यहाँ प्रमुख अन्तिम यान एवं अनुत्तर योगतन्त्र की गुरुपरम्परा पर ही प्रकाश डाला जायगा। इस पर प्रकाश पड़ने से प्रायः अन्य क्रिया आदि यानों की परम्परा भी कुछ अपवाद सहित इसी में संगृहीत होगी।

## अनुत्तर योगतन्त्र

इस परम्परा को तन्त्र महायोग, आगम अनुयोग, उपदेश अतियोग अर्थात् उत्पत्ति, निष्पन्न और महानिष्पन्न नामक तीन भागों में विभक्त कर स्वीकारा गया है तथा उनकी अपनी-अपनी स्वतन्त्र परम्पराओं को भी मान्यता दी गई है।

**( क ) उत्पत्ति अर्थात् महायोगतन्त्र**—इसके पुनः दो भेद हैं—

(अ) तन्त्र प्रकरण ( ग्र्युद्-स्दे ) और
(आ) साधना प्रकरण ( स्ग्रुब्-स्दे )

**(अ) तन्त्र प्रकरण**—तन्त्र प्रकरण में अष्टादश महातन्त्र ( तन्त्र-छंन्पो-स्दे-ब्चो-ब्ग्यद् ) स्वीकारे गये हैं, जिनमें तीन प्रमुख हैं, यथा—1. मायाजाल गुह्यगर्भ, 2. श्रीगुह्यसमाज, 3. बुद्धसम्पुट ( सङ्सग्-र्यास्-म्ञम्-स्ब्योर )

प्रथम वज्रसत्त्व मायाजाल गुह्यगर्भ है, जिसकी एक परम्परा को कश्मीरी आचार्य विमलमित्र ने तिब्बत के र्मा-रिन्छेन-म्छोग् ( रत्नश्रेष्ठ ) को अभिषिक्त कर उपदिष्ट किया। र्मा ने ग्चग्-रु-रिन्छेन-ग्जोन्-नु आदि को उपदिष्ट किया। दूसरी परम्परा गुरु पद्मसंभव ने ग्ञग्स-ज्ञान-कुमार को गुह्यगर्भ के उपदेशों को अति संक्षेप कर दर्शनोपदेशमाला[1] ( मन्-ङ्ग-ल्त-बाई-फ्रेङ्-व ) के नाम से ग्रन्थ की रचना कर प्रचार किया। ग्ञग्स् ने सोग-पो-द्पल्-ग्यी-येशेस् को तथा उन्होंने ग्नुब्स-सङ्स्-ग्यार्स-येशेस आदि को उपदिष्ट किया। तीसरी परम्परा भारतीय आचार्य बुद्धगुह्य की है, जिन्होंने कैलाश मानसरोवर में मञ्जुश्री और ब्रनका मुक्ति आदि को महामाया गुह्यगर्भ की देशना कर प्रचलित की।

दूसरा तन्त्र श्रीगुह्यसमाज है। गुह्यसमाज को वज्रहंस ( र्दो–र्जे–ब्जद्–प ) तथा विश्वमित्र से प्रचलित दो परम्पराएँ हैं।

तीसरा सम्पुटतन्त्र कुक्कुराज और हुँकार के द्वारा तिब्बत में फैला।

---

1. उक्त मायाजाल-गुह्यगर्भ और पद्मसंभव विरचित दर्शनोपदेशमाला नामक दोनों ग्रन्थ भोट भाषा में उपलब्ध होते हैं।

इस प्रकार अष्टादश तन्त्रों की तिब्बत में ञिङ्मा काल में अनुवाद एवं व्याख्या की परम्परा शुरू हुई[1]।

**( आ ) साधना प्रकरण**—यमान्तक परम्परा ( ग्शेद्-स्कोर ) शान्तिगर्भ के द्वारा और अमृतकुण्डली ( ब्दुद्-र्च्चि-स्कोर ) आदि का आचार्य विमलमित्र ने ग्ञग्स-ज्ञानकुमार आदि को उपदेश कर तथा शेष सभी का गुरु पद्मसंभव ने तिब्बत में प्रचार-प्रसार किया। गुरु पद्मसंभव ने सम्राट् ख्री-स्रोङ् के निवेदन पर छिम्सफु विहार में अष्टसाधना प्रकरणों ( स्ग्रुब-स्दे-छेन्पो-ब्र्ग्याद् ) का अभिषेक किया, जिसमें अभिषेक मात्र से अनेक शिष्यों ने इष्टदेव का साक्षात्कार किया और सिद्धि को प्राप्त किया। उन्हीं सिद्धियों की परम्परा[2] ने तिब्बत में ञिङ्मा परम्परा का विस्तार दिया।

**( ख ) अनुयोग**—उपाध्याय धर्मबोधि तथा वसुधारा आदि से तिब्बत के ग्नुब्सछेन्-सङ्स-र्ग्यास-येशेस द्वारा प्रचार-प्रसार को प्राप्त हुआ।

**( ग ) महानिष्पन्न अतियोग**—अतियोग को तीन भागों में विभक्त करते हैं। यथा—1. चित्त प्रकरण ( सेम्स-स्दे ), 2. धर्मधातु प्रकरण ( क्लोङ्-स्दे ) और उपदेश प्रकरण ( मन्-ङग्-स्दे )। इनमें प्रथम दो प्रकरणों के अध्ययन के लिये सम्राट् ख्रि-स्रोङ्-ल्दे-ब्चन् ने आचार्य वैरोचन को भारतवर्ष में भेजा। इन्होंने दक्षिण के धान्यकटक में स्थित आचार्य श्रीसिंह से सम्पूर्ण महानिष्पन्न अतियोग का अध्ययन किया और तिब्बत लौट कर इसका प्रचार किया, जिससे इनके सभी शिष्य मायाकाय को प्राप्त हुए।

उपदेश प्रकरण के अतिविशिष्ट चित्तबिन्दु ( स्ञीङ्-थीग् ) की गुरु पद्मसंभव और विमलमित्र से दो परम्पराओं का सूत्रपात हुआ। गुरु पद्मसंभव ने इस परम्परा को श्रीसिंह और मञ्जुश्रीमित्र से प्राप्त किया, जिसका बाद में सर्वज्ञ क्लोङ्छेन्पा ने प्रचार किया। विमलमित्र से ञङ्-तिङ् जोन-ब्जङ्पो, ल्चे-बचुन्-छेन्पो, क्रमशः जङ्-स्तोन, ञिऽबुम्, गुरु-जो-ऽबेर, खुल-जिग-सैङ्गे आदि के द्वारा आज भी इसकी परम्परा अविच्छिन्न रूप में विद्यमान है। उक्त सम्पूर्ण परम्परा दो भागों में विभक्त होती है। यथा—

1. दीर्घ आगम परम्परा ( रिङ्-र्ग्युद्-ब्कऽ-म )
2. उप संनिध्य निधि परम्परा ( ञे-र्ग्युद्-ग्तेर्-म )

**दीर्घ आगम परम्परा**—महा, अनु, अति तीनों योगों के प्रचार का श्रेय सामान्य रूप से ग्ञग्स ज्ञानकुमार को प्राप्त होता है, जो गुरु पद्मसंभव के पट्ट शिष्य थे। इन्होंने शान्तरक्षित

1. विस्तार के लिये ब्दुद्-जोम्स-रिन्पो-छे द्वारा विरचित ञिङ्-माई-छोस-ब्युङ् देखें।
2. 'धोः' प्रथम अंक, पृ० 290–292, के० उ० ति० शि० सं०, सारनाथ, 1986.

से उपसम्पदा की दीक्षा ली थी, ये लोचावा भी थे। इन्होंने गुरु पद्मसंभव, विमलमित्र, वैरोचन और ग्यु-स्क्र-स्त्रिङ्-पो से सम्पूर्ण तन्त्रों के अध्ययन एवं व्याख्या विधि ( द्क्युस्-ब्शद्-ग्जुङ्-गी-छुवो ), कर्णतन्त्रोपदेश परम्परा विधि ( स्त्रन्-र्ग्युद्-ग्दम्स-ङग-गी-छुवो ), अधिष्ठान अभिषेक विधि ( ब्योन्-र्लब्स-द्वङ्-गी-छुवो ) और शासन रक्षक क्रोध मन्त्र ( ब्स्तान्-स्रुङ्-द्रग्-स्ङ्गस ) आदि की साधना विधि, जिन्हें भोट भाषा में कहीं छुवो-ब्शी भी कहते हैं, इन चारों विधियों का ज्ञान प्राप्त किया। गुरु-शिष्य परम्परा के रूप में अविच्छिन्न रूप से प्राप्त प्रवहमान परम्परा को ब्कऽ-म कहते हैं, जो आज भी अविच्छिन्न रूप से विद्यमान है[1]।

**उप संनिध्य निधि परम्परा**—निधि परम्परा का अभिप्राय बोधिचर्यावतार में इस प्रकार बताया गया है—

पक्षिभ्यः सर्ववृक्षेभ्यो रश्मिभ्यो गगनादपि।
धर्मध्वनिरविश्रामं श्रूयतां सर्वदेहिभिः॥[2]

इस प्रकार की कामना अवश्य ही फलीभूत होती है। यह भी एक प्रकार से निधि-धर्म का ही रूप है। दूसरी ओर जिस प्रकार तथागत ने नागार्जुन, असंग आदि के आने की भविष्यवाणी की है, उसी प्रकार भोट देश के महान् सिद्धाचार्यों में गुरु पद्मसंभव, पण्डित विमलमित्र, अनुवादक वैरोचन और ग्नुब्सछेन ज्ञानकुमार आदि ने तत्काल उन-उन साधनाओं और विधियों को समाज सम्मत न देखकर तथा भविष्य में आने वाली समस्याओं ( बाधाओं ) के निराकरण हेतु उन-उन विधियों से पूर्ण शास्त्रों को पहाड़, शिला, जल और गगन में अदृश्य देव-देवियों के यहाँ निधिस्वरूप रख दिया और बाद में वे स्वयं अवतरित होकर या अपने द्वारा अधिष्ठित सिद्ध-साधकों से उन-उन शास्त्रों की निधि को आवश्यकतानुसार निकालने के लिये प्रणिधान ( कामना ) किया है। उसके फलस्वरूप वे उन शास्त्रों को वहाँ से निकाल कर प्रचार करते हैं तथा कुछ साक्षात् अपने इष्टदेव से आज्ञा प्राप्त कर ग्रन्थों की रचना भी करते हैं, कुछ स्वप्न में इष्टदेव के साक्षात्कार द्वारा यह कार्य सम्पन्न करते हैं। इस प्रकार की प्रचार-प्रसार पद्धति को निधि परम्परा या ग्तेर्-म कहते हैं। संनिध्य निधि परम्परा का अभिप्राय है कि उस परम्परा के लिये अविच्छिन्न परम्परा की अनिवार्यता नहीं रहती, अपितु स्वयं उन साधकों से परम्परा प्रवाहित होती है। इसलिये यह उप अर्थात् बुद्ध या बोधिसत्त्वों से निकट की परम्परा बन जाती है। यद्यपि तिब्बत के वर्तमान चारों सम्प्रदायों में न्यूनाधिक उपनिधि परम्परा विद्यमान है, लेकिन इस

---

1. इस परम्परा के गुरुओं की जीवनी ब्दुद्-जोम्स-रिन्पोछे द्वारा विरचित ञिङ्-माई-छोस-ब्युङ्, ( पृ० 281-498 ) में देखें।
2. बोधिचर्यावतार, 10.37

परम्परा की बहुलता ञिङ्मा परम्परा में विशेष रूप से देखने को मिलती है। इसका एक कारण ञिङ्मा परम्परा का साधना-प्रधान होना भी है।

इस परम्परा में प्रमुख 108 निधि निष्कासित करने वाले ( ग्तेर्-ब्तोन्-ब्र्ग्या-र्च-ब्र्ग्याद् ) गुरु हुए हैं, जिनमें प्रथम महान् अनुवादक रत्नभद्र के समकालीन बुद्धगुरु ( सङ्स्-र्ग्यास-ब्लामा ), शुद्बु-पाल-ग्यों-सैङ्गे, ञङ्रल्-ञिमा-ओदजेर, गुरु धर्मेश्वर आदि क्रमशः 108 सिद्ध आये। इन लोगों ने बिहारों के स्तम्भों, दीवारों, बड़ी शिलाओं और आकाशगर्भ से शास्त्ररूपी निधि निष्कासित की। इनकी परम्परा आज भी आंशिक रूप से विद्यमान है।

उपर्युक्त दोनों परम्पराओं ने सम्पूर्ण बौद्ध दर्शन को नौ यानों में स्थापित कर व्याख्या की है, जो निम्न प्रकार से है—

नौ यानों का क्रम धर्मभिन्नता के कारण नहीं रखा गया है, इसका कारण यह है कि श्रावक और प्रत्येकबुद्ध यान के द्वारा पार्थिव मोक्ष की प्राप्ति तो होती है, लेकिन निःश्रेयस एवं परम पद को उभय यान प्रदत्त नहीं कर सकते, अर्थात् इसकी व्यवस्था अपूर्ण है, अतः उन्हें पुनः महायान में प्रवेश लेना पड़ता है। यद्यपि पारमिता यान और अनुत्तर भिन्न तीन बाह्य तान्त्रिक यानों ( फ्यी-र्ग्युद-स्दे-ग्सुम् ) में परम पद की अवस्था का वर्णन तो पूर्णतया विद्यमान है, लेकिन उसकी प्राप्ति की विधि पूर्णतया नहीं बतायी गई है। अनुत्तर तन्त्रयान में मार्ग और फल दोनों का सम्यक् रूप से निदर्शन हुआ है, अतः यह अन्य यानों में विशिष्ट एवं श्रेष्ठ है।

नौ यान मूलतः तीन भागों में विभाजित होते हैं, यथा—

( क ) बाहरी समुदय यान ( फ्यी-कुन् ब्युङ्-द्रेन्-पाई-थेग्पा )
( ख ) आन्तरिक तपस्यावेदक ( नङ्-द्कऽ-थुब्-रिग-ब्येद्-क्यो-थेग्पा )
( ग ) गुह्यवशीकरण उपाययान ( ग्सङ्-व-द्वङ्-ब्स्ग्युर थब्स-क्यो-थेग्पा )

ये पुनः तीन-तीन आभ्यन्तर भेद से नौ यानों में विभक्त हो जाते है।

( क ) समुदय यान के तीन भेद ये हैं—

1. श्रावकयान
2. प्रत्येकबुद्धयान और
3. बोधिसत्त्व यान।

**1. श्रावकयान**

दर्शन में पुद्गलात्मा की निःस्वभावता ( पुद्गल-नैरात्म्य ) का बोध होने पर भी धर्म-नैरात्म्य का बोध न होने से ग्राह्य निरवयवी परमाणु ( ब्जुङ्-व-र्दुल्-फ्रन्-छ-मेद् ) तथा निरवयव

एक क्षण विज्ञान ( शेस्-प-स्कद्-चिग्-छ-मेद् ) के अस्तित्व को परमार्थ में स्वीकारते हैं। आचरण में श्रावकयानी मोक्ष की आकांक्षा से युक्त सात प्रतिमोक्ष संवरों में से किसी एक शील का पालन करते हुए प्रतिपक्ष का त्याग करते हैं।

भावना में शमथ, अशुचि आदि की भावना कर प्रस्रब्धि प्राप्त करते हैं। चार आर्य सत्यों में दुःख सत्य को रोगसदृश, समुदय सत्य को उसके हेतु सदृश, निरोध सत्य को रोग से मुक्त व्यक्ति के सदृश और मार्ग सत्य को रोग के प्रतिपक्ष औषध के रूप में देखते हैं। इस प्रकार ये दुःख सत्य को ज्ञेय, समुदय सत्य को त्याज्य, निरोध सत्य को प्राप्य और मार्ग सत्य को सेव्य मानते हैं। ये इन चार सत्यों में प्रत्येक के चार-चार आकार-भेद कर षोडशाकार सत्य की भावना करते हैं।

फलावस्था में श्रावकयानी स्रोतापन्न, सकृदागामी, अनागामी तथा अर्हत्त्व फल को प्राप्त करते हैं।

**2. प्रत्येकबुद्धयान**

यह यान दर्शन में पुद्गल-नैरात्म्य और विषय धर्मों की निःस्वभावता का बोध कराता है, लेकिन विषयी निरवयवी एक क्षणज्ञान के अस्तित्व को परमार्थरूप स्वीकारता है।

चर्या में विनयसम्मत भिक्षुओं के 253 नियमों का पालन करता है।

भावना में षोडशाकार सत्यों के साथ अनुलोम प्रतीत्यसमुत्पाद का निरोध कर क्रमशः विलोम प्रतीत्यसमुत्पाद को निरोधात्मक बारह शून्यताओं की भावना करता है।

फलावस्था में तीक्ष्ण इन्द्रियवाला प्रत्येकबुद्ध गोत्र श्रावकयानी पिटकों का आलम्बन लेकर सौ कल्पों तक पुण्य संचय करके अन्त में बुद्ध की अनुपस्थिति में एक ही आसन पर से प्रयोग मार्ग की ऊष्मा से लेकर अशैक्ष्य मार्ग तक ज्ञान बोध करते हुए प्रत्येकबुद्धत्व को प्राप्त करता है।

**3. बोधिसत्त्वयान**

दर्शन में सभी धर्मों की निःस्वभावता को प्रतिपादित कर उसका बोध करता है।

चर्या में दश पारमिताओं[1] और चार संग्रह वस्तुओं[2] का पालन करता है।

---

1. 1. दान, 2. शील, 3. क्षान्ति, 4. वीर्य, 5. ध्यान, 6. प्रज्ञा, 7. उपाय, 8. बल, 9 प्रणिधि और 10. ज्ञान।
2. 1. दान, 2. प्रियवचन, 3. अर्थचर्या, 4. समानार्थता।

भावना में चार शैक्ष्य मार्गों[1] में 37 बोधिपाक्षिक धर्मों[2] की असंख्य त्रिकल्पों में साधना कर अशैक्ष्य मार्ग, अर्थात् 11 वीं भूमि समन्तप्रभ को प्राप्त कर स्वार्थ धर्मकाय (रङ्-दोन्-छोस्-स्कु) में मुक्त होता है। परार्थ में रूपकाय का आश्रय लेकर संसार की स्थिति पर्यन्त अपनी स्थिति से सत्त्वों का कल्याण करता है।

फल—श्रावक, प्रत्येकबुद्ध और बोधिसत्त्व इन तीनों यानों में व्यक्ति हेतु, समुदय, कर्म और क्लेशों से निवृत्त होकर मोक्ष को प्राप्त करता है। इसलिये ये समुदय यानों के नाम से भी जाने जाते हैं।

(ख) तपस्यावेदक यान के भी आभ्यन्तर तीन भेद हैं। यथा—

1. क्रियातन्त्र यान।
2. चर्यातन्त्र यान।
3. योगतन्त्र यान।

## 1. क्रियातन्त्र यान

जल और मुकुट अभिषेक पूर्ण रूप से प्राप्त कर दर्शन में परमार्थ स्वतत्त्व ( ब्दग्-गी-दे-खोना-ञीद ) चतुष्कोटि निष्प्रपञ्च से शून्य प्रभामय महाज्ञान में स्थित होता है।

चर्या में स्नान आदि बाह्य काय और वाक् की क्रियाओं को प्रमुखता देता है।

भावना में क्रियातन्त्री के दो भेद हैं—गौण और प्रधान। गौणी क्रियातन्त्री साधक ( ब्य-ग्र्युद-चम्-पो-व ) स्वयं को देव में परिणत नहीं करता। विशिष्ट एवं प्रधान क्रियातन्त्र का साधक ( ब्य-ग्र्युद्-ख्यद्-पर-चन ) शून्य, अक्षर, शब्द आदि छः तत्त्वों के द्वारा स्वयं को देव में परिणत करता है। यथा—स्वत्व भावना करना ( ब्दग्-गी-दे-खोना-ञीद्-स्गोम्पा ) शून्यदेव, शून्य-स्वरूप में संवृति चन्द्रमण्डल की भावना करना अक्षरदेव, चन्द्रमण्डल के ऊपर आवृत्ति मन्त्र ध्वनियुक्त न्यास करना ध्वनिदेव, उसकी परिणति से त्रिकुलदेव[3] की भावना करना रूप-देव, जिस कुल के देव हों उसी देव से इनका मुद्रित करना मुद्रादेव, प्रतिक्षण देवध्यान

---

1. सम्भार मार्ग, प्रयोग मार्ग, दर्शन मार्ग और भावना मार्ग।
2. चत्वारि स्मृत्युपस्थानानि, चत्वारि सम्यक्प्रहाणानि, चत्वार ऋद्धिपादाः, पञ्चेन्द्रियाणि, पञ्च बलानि, सप्त बोध्यङ्गानि, आर्याष्टाङ्गिकमार्गश्चेति।
3. अवलोकितेश्वर, मञ्जुश्री और वज्रपाणि।

से वियुक्त न होना लक्षण कुलदेव है। इन छः प्रक्रियाओं के द्वारा स्वयं को समयदेव में उत्पन्न ( परिणत ) करना होता है। तदुपरान्त सामने ज्ञानमण्डल को आमन्त्रित कर उसकी स्वामी के रूप में तथा स्वयं की सेवक के रूप में भावना कर पूजा, स्तुति आदि की जाती है। आवृतितत्त्व ( ब्ज्लस्-ब्र्जोद्-क्यी-दे-खोना-ञीद ) स्वयं की देवरूप में भावना कर और हृदय के ऊपर चन्द्रमण्डल और उस चन्द्रमण्डल पर ध्वनियुक्त मन्त्रमण्डल की भावना कर प्राणायाम योग ( स्रोग-र्चोल्-ब्स्दम्स-पई-ब्योर-व ) के द्वारा देवमन्त्र को आलम्बन बना कर एकाग्रचित हो आवृत्त करता है। ध्यानतत्त्व ( ब्सम्-ग्तन-ग्यी दे-खोना-ञीद ) देवरूप में उत्पन्न अपने चित्त के ऊपर अग्निसमूह, चन्द्रमण्डल तथा मन्त्रमाला आदि की भावना कर प्राणायाम योग के द्वारा अग्निस्थ होकर शमथ सिद्धि के बाद आश्रय-आश्रित चन्द्रमण्डल और मन्त्रमाला के पूर्व परमार्थ विचिकित्सा द्वारा सूक्ष्म परीक्षण कर असिद्ध, निर्विकल्प ज्ञान में समाधिस्थ होता है, जो ध्वन्यन्त भावना कहलाती है।

फल—इस भावना प्रक्रिया से सात जन्मों के बाद त्रिकुल वज्रधर भूमि को, जो त्रिकाय पाँच ज्ञानात्मक अवस्था है, प्राप्त करता है।

## 2. चर्यातन्त्र यान

चर्यातन्त्र में जल और मुकुट अभिषेक के सहित वज्र-घण्टा एवं नामाभिषेक को भी प्राप्त करना होता है।

दर्शन में चर्यातन्त्री योगतन्त्र का और चर्या में क्रियातन्त्र का अनुसरण करता है। भावना में सलक्षण और निर्लक्षण की भावना करता है। सलक्षण ( म्छ्न्-ब्चस् ) अक्षर, अक्षरयोग, आश्रय-आश्रित, प्राणायाम आदि सलक्षण योग है। 1. अक्षर परमार्थतः बोधिचित्तशून्यता है। चित्ताभास संवृति बोधिचित्त चन्द्रमण्डल है। 2. अक्षर योग में मन्त्रों का स्वध्वनियुक्त न्यास करता है। उक्त प्रथम प्रक्रिया से आश्रय की परिणति से स्वयं को देवरूप में उत्पन्न कर मन्त्र-मुद्रा आदि के द्वारा स्वदेव काय को अधिष्ठित करना होता है। द्वितीय प्रक्रिया के द्वारा आश्रय को अपने सम्मुख उत्पादित कर ज्ञानमण्डल को स्वामी और स्वयं को दास के रूप में न देख कर बन्धु व मित्र के रूप में भावना करते हुए चित्त के ऊपर मन्त्रमाला का न्यास कर प्राणायाम योग के द्वारा समाधि में दृढ़ होता है।

निर्लक्षण ( म्छ्न्-मेद् ) योग में प्रवृत्ति चित्त में सूक्ष्म परीक्षण से सर्वधर्म अनुत्पन्न हैं, ऐसा विचार करता है, स्थिति में निर्विकल्प ज्ञान का बोध करता है एवं उत्थापन में भ्रमित सत्त्वों के प्रति महाकरुणा का भाव उत्पन्न करता है। अतः इस प्रकार प्रवृत्ति, स्थिति और उत्थापन इन तीन विशेषणों से लक्षित परमार्थ बोधिचित्त की भावना करता है।

फल—इस प्रकार चर्यातन्त्री सामान्य और असामान्य कर्मप्रसर की सिद्धि के द्वारा पाँच जन्मों में स्वफल चतुष्कुल वज्रधर भूमि को प्राप्त करता है।

**3. योगतन्त्र यान**

योगतन्त्र में जल, मुकुट, वज्र, घण्टा और नाम इन पाँच अभिषेकों के ऊपर वज्राचार्य अभिषेक को प्राप्त करता है।

दर्शन में परमार्थ सत्य में सर्वधर्मों को निष्प्रपञ्च, निर्लक्षण और प्रभास्वर शून्यता के रूप में देखता है। संवृति सत्य में सभी प्रतिभास धर्म तत्त्वबोध-अधिष्ठान से वज्रधातु मण्डल ( दोर्जे-द्व्यीङ्स-क्यी-द्क्यील-ऽखोर ) के रूप में प्रतिभासित होते हैं, ऐसा मानता है।

चर्या में स्नान आदि बाह्य चर्याओं का सहारा लेकर मुख्यतः देवयोग में स्थित होकर अपना तथा दूसरों का कल्याण करता है।

भावना यहाँ भी सलक्षण और निर्लक्षण की हो की जाती है। सलक्षण-स्व-स्थान आदि प्रयोग पूर्वगत कर स्वयं को पाँच अभिसंबोधियों और चार प्रातिहार्यों के द्वारा देव में उत्पन्न करता है। पाँच अभिसंबोधियों की भावना इस प्रकार की जाती है—आधार शून्यता, उसमें आसन के रूप में चन्द्रमा, चन्द्रमा के ऊपर बीजाक्षर, उसके ऊपर चित्तमुद्रा तथा उसकी परिणति से अपने को पूर्णरूप से देवकाय में परिवर्तित करता है। चार प्रातिहार्यों में समाधि प्रातिहार्य पार्षद न्यास है, अभिषेक प्रातिहार्यं अभिषेक की प्राप्ति है, अधिष्ठान प्रातिहार्य चार मुद्राओं के द्वारा मुद्रित करना है, पूजा प्रातिहार्य मन्त्र आवृत्ति-पूजा-स्तुति आदि है। यहाँ चार मुद्राओं का अभिप्राय—चित्त समय-मुद्रा, वाक् धर्ममुद्रा, काय महामुद्रा और कर्म कर्ममुद्रा के द्वारा मुद्रित करना है।

**निर्लक्षण**—निर्लक्षण चित्ताभास से अधिष्ठित देव अर्थात् ज्ञानस्वरूपी देव और उसकी निःस्वभावता का अद्वय स्थिति में समाहित होना ही निर्लक्षण भावना है।

फल—साधक उक्त सलक्षण और निर्लक्षण की भावना कर तीन जन्मों में अकनिष्ठ भूमि में त्रिकाय पांच ज्ञानात्मक बुद्ध को प्राप्त करता है। क्रियातन्त्र, चर्यातन्त्र और योगतन्त्र ये तीनों यान प्रायः बाह्य तपस्या के सहारे आध्यात्मिक अर्थ का बोध कराते हैं। अतः ये तपस्यावेदक यान कहलाते हैं।

(ग) वशीकरण उपाययान, अर्थात् अनुत्तर तन्त्रयान के भी तीन भेद हैं—

1. महायोग।
2. अनुयोग।
3. अतियोग।

**1. महायोग**

यहाँ चार अभिषेकों से संगृहीत दस अनुशंसा अभिषेक ( फन्-द्वङ्-ब्चु ), पाँच समर्थ अभिषेक ( नुस-द्वङ्-ल्ङ् ) और तीन गम्भीर अभिषेकों ( ज़ब-द्वङ्-ग्सुम् ) से अभिषिक्त किया जाता है।

दर्शन में सर्वधर्म चित्तस्वरूप आभास-शून्य अद्वैत महाधर्मकाय में परमार्थ रूप से स्थित होता है। संवृतिस्वरूप जितनी भी उत्पत्ति होती है, सब महाधर्मकाय से अभिन्न काय और ज्ञान के रूप में है, ऐसा देखता है।

चर्या में उपाय-कौशल से सांसारिक किसी भी धर्म के प्रति बिना अनुराग के पंचसमय और पंचामृत आदि का बिना उपादेय-हेयता का विचार किये सेवन करता है।

भावना में महायोग का पितृ, मातृ एवं अद्वय नामक तीन भागों में विभाजन होता है। इसमें गुह्यसमाज और यमारि आदि पितृतन्त्र हैं, जिनमें उपाय उत्पत्तिक्रम की भावना करता है। निष्पत्ति गुह्य अभिषेक के अधिष्ठान से मुख्य रूप से प्राणायाम द्वारा प्रकाशशून्य निर्विकल्प ज्ञान की भावना करता है। चक्रसम्बर आदि मातृतन्त्र हैं। इनमें आंशिक रूप से उत्पत्तिक्रम की भावना कर निष्पत्तिक्रम में प्रज्ञा-अभिषेक अधिष्ठित बोधिचित्त-तिलक को केन्द्र बनाकर महासुख-शून्य निर्विकल्प ज्ञान की भावना करता है। मायाजाल आदि अद्वय तन्त्र हैं, जिनमें उत्पत्ति और निष्पत्ति-युगल एवं निष्पन्नक्रम में चतुर्थ अभिषेक अधिष्ठित महासुख-शून्य निर्विकल्प महाज्ञान सहज प्रभास्वर की भावना करता है।

फल—इसी जन्म या अन्तराभव में निराभोग पाँच कायों की सिद्धि कर बुद्ध हो जाता है।

**2. अनुयोग**

बाह्य-आन्तरिक साधना और गुह्याचार अभिषेक संगृहीत 36 श्रेष्ठ अभिषेकों[1] से अभिषिक्त होता है।

दर्शन में सभी धर्मों का स्वभाव त्रिमण्डल के रूप में अमिश्रित प्रतिपादित करता है, जो अनुत्पन्न निष्प्रपञ्च विषयी मातृ समन्तभद्र निर्मल गगन सदृश ( युम्-कुन्-दु-ब्ज़ङ-मोई-मखऽ-क्लोङ्-र्नम-पर-दग्-प ) अथवा जो आदिवत् मण्डल ( ये-जी-ब्जीन्-पाई-द्क्यील्-ऽखोर ) कहलाता है। इस परमार्थ से ही अनिरोध विषयी महासुखज्ञान ( युल-चन्-ब्दे-व-छेन्पो ), स्वयंभू संवेद्य

1. मोटे रूप में 36 अभिषेकों का विवरण इस प्रकार है—10 बाह्य तान्त्रिक अभिषेक, 11 आन्तरिक भौतिक अभिषेक, 13 साधनेश्वर के अभिषेक और 2 गुह्यसम्पन्न अभिषेक।

प्रभास्वर ( रङ्-ब्युङ्-रिग्-पर-ओद्-ग्सल्-व ) समन्तभद्र ज्ञान, जो स्वभाव से निराभोग अथवा धर्मधातु और ज्ञान का अद्वय उत्पन्न महासुख बोधिचित्त स्वरूप है, वही संवृति मण्डल भी है।

चर्या में समताभाव की चर्या करता है।

भावना में मुक्तिमार्ग एवं निर्विकल्प का अनुकरण करते हुए उक्त ज्ञान की भावना करता है। संवृति अर्थात् अक्षर का अनुग्रहण करते हुए उत्पत्ति मन्त्रावृत्ति आदि के द्वारा जल से मछली के उठने के समान तत्त्व से भाजन तथा सत्त्वलोक को देवमण्डल के रूप में भावना करता है। उपाय में ऊर्ध्व चतुर्थ द्वार एवं षट्चक्र या अधोद्वार गुह्यस्थान में स्थित होकर सहज ज्ञान की उत्पत्ति करते हुए क्रमशः चार मार्गों को परिपूर्ण करता है।

फल की अवस्था में अशैक्ष मार्ग के सभी धर्मों में कुशलता को प्राप्त कर योगी इसी जन्म में चतुर्थ कायात्मक महासुखकाय की प्राप्ति करता है।

### 3. अतियोग

यहाँ चतुर्थ अभिषेक को विशिष्ट रूप से स्पष्ट करते हुए प्रपञ्च, निष्प्रपञ्च, अतिनिष्प्रपञ्च एवं पूर्णनिष्प्रपञ्च भावना में अभिषिक्त करता है।

दर्शन में आश्रय-आश्रित सभी धर्मों को आदि से आभास शून्य में प्रतिपादित करते हुए बुद्ध-स्वरूप देखता है।

चर्या में सभी प्रातिभासिक धर्मों को धर्मधातु से अभिन्न मान कर उपादेय और हेय के भेद से रहित चर्या करता है।

भावना में आदिशुद्ध ( क-दग् ) अवस्था में स्थित होता है।

फलावस्था में निराभोग समन्तभद्र में तत्काल ही स्थित होता है।

इस प्रकार साधक भव-अवस्था में ही निर्वाण से युक्त हो जाता है, अर्थात् भावना के बल से जो आदिशुद्ध अवस्था में स्थित हुआ, वही निर्वाण का भी स्वभाव होता है। इस प्रकार अनुत्तर योगी भाजन और सत्त्व उभय लोकों को प्रभास्वर चित्त से अभिन्न प्रतिपादित कर या जानकर उसमें समाहित होता है। इसलिये यह महासमता स्वरूप है। यह महासमता वशीकृत उपाय कौशल यान भी कहलाती है।

सर्व-धर्म-स्वभाव-सम्पन्नता महाचित्त का विस्तृत रूप है या उसमें संगृहीत है। इसलिये इसे [1]महासम्पन्न भी कहते हैं। यही वास्तविक दर्शन है। जिसके साक्षात्कार के लिये त्रिङ्म सम्प्रदाय में विभिन्न साधनाओं की व्यवस्था हुई है।

●

1. महासम्पन्न दर्शन की विस्तृत जानकारी के लिये "सर्वधर्ममहाशान्ति ( महासम्पन्न ) बोधिचित्त', आदि तोहुकु संख्या 828 से 844 तक के ग्रन्थ देखे जा सकते हैं।

# तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद—६

—डॉ० वङ्छुग दोर्जे नेगी—

**[ उक्त शीर्षक के अन्तर्गत 'धीः' के पूर्व अंकों ( 4,7, 9 ) में क्रियातन्त्र आदि के स्वरूप, आभ्यन्तर भेद तथा उसकी साधनाविधि का संक्षेप में परिचय दिया गया था। प्रस्तुत निबन्ध में उसी क्रम में योगतन्त्र के स्वरूप, अभ्युदय और साधनाविधि आदि पर प्रकाश डालने का प्रयास किया गया है। इसका पूर्व भाग ११वें अंक में प्रकाशित हो चुका है। ]**

( ११वें अंक से अनुवृत्त )

## योग-विधि

योगतन्त्र की साधना के लिये सर्वप्रथम पाँच कुलों में से किसी भी एक कुल के मण्डल में प्रवेश कर अभिषेक प्राप्त करना चाहिये। अभिषेक के समय जिस देव पर पुष्प गिरे, उसे ही अपना इष्टदेव निश्चित कर लेना. चाहिये। अभिषेक के समय सर्वप्रथम कर्मकलश के जल से स्नानादि करना चाहिये। उसके बाद इष्टदेव के ( जिनविजयकलश ) कलश द्वारा अभिषेक प्राप्त करना चाहिये। तब द्वितीय चरण में तथागत पंचकुलों का पटाभिषेक, तृतीय में वज्राभिषेक, चौथे चरण में घण्टाभिषेक देने के बाद साधक द्वारा पुष्प गिराते समय जिस पर फूल गिरे, उस इष्टदेव के कुलानुसार नामाभिषेक दिया जाता है। यह शिष्याभिषेक के नाम से जाना जाता है। उसके बाद वज्राचार्याभिषेक में अनागामी अभिषेक, गुह्याभिषेक, अनुज्ञा, व्याकरण, उच्चावास और प्रशंसाभिषेक नामक छः अभिषेक दिये जाते हैं। इस प्रकार योगतन्त्र में साधक को कुल ग्यारह अभिषेक प्राप्त करने पड़ते हैं। ज्ञानतिलकतन्त्र में इन सबका विस्तार से वर्णन आया है[1]। जो साधक तथागतकुल का संवर ग्रहण नहीं कर सकते और मात्र बोधिसत्त्व-संवर ग्रहण करते हैं, उन्हें सिर्फ ऊपर वर्णित पाँच शिष्याभिषेक ही दिये जाते हैं। जो साधक बोधिसत्त्व-संवर और तथागतकुल दोनों संवरों को ग्रहण करने में समर्थ हो, उसे वज्राचार्य-अभिषेक भी दिया जाता है। इन अभिषेकों की प्राप्ति के पश्चात् ही साधक को योगतन्त्र की निम्नलिखित साधनाविधि का अनुशीलन करना चाहिये, अन्यथा नहीं।

योगतन्त्र की त्रिध्यान या चार योग की साधना चार मुद्राओं से मुद्रित कर दी जाती है। अतः यहाँ पहले त्रिध्यान और चार मुद्राओं के स्वरूप का सामान्य परिचय दिया जायगा।

---

1. तो० 447 ( 66 क 90 ख )

## त्रिध्यान

सामान्यतः योगतन्त्र का उत्तम साधक त्रिध्यान द्वारा योगतन्त्र में आई साधनापद्धति का अनुशीलन करता है। त्रिध्यान विधि को स्पष्ट करते हुए भारतीय उपाध्याय कुमारकलश ने वज्रधातुमण्डलार्थभावनापिण्डार्थ में अतिसंक्षेप में त्रिध्यान-भावना के तत्त्व एवं स्वरूप पर प्रकाश डाला है। यहाँ 1. आदियोग, 2. मण्डलराजाग्र और 3. कर्मराजाग्र नामक तीन प्रकार के ध्यानों का अभ्यास किया जाता है। हम यहाँ क्रमशः उनका वर्णन करेंगे।

### 1. आदियोग

प्रारम्भ में नैरात्म्य की भावना कर क्रमशः कृकाटिका ( कण्ठ ) का परिशोधन, हस्त परिशोधन, विघ्नोत्सारण, स्थानरक्षा, मण्डलनिर्माण, पुष्पादि-समर्पण, वन्दना, पापप्रायश्चित्त, पुण्यानुमोदन, अभ्यर्थना, चोदना, पूजाविंशति ( बीस प्रकार की पूजा ), सर्वार्पण, परिणामना, प्रणिधान, बोधिचित्तोत्पाद, विंशति ( बीस ) संवर ग्रहण, बोधिचित्त का उत्कृष्ट रूप पैदा करना, स्वभावमण्डल, निर्माणमण्डल, भावितमण्डल प्रतिबिम्ब की भावना और मुद्राबन्धन तक की क्रिया संक्षेप में पूरी की जाती है। तब वज्रांजलि लक्षण और उनका अधिष्ठानमन्त्र, वज्रावेशोत्पत्ति, वज्रदृढीकरण, सर्वदुर्गति आकर्षण, पाप निवारण, मुद्रामोचन, तत्त्वनिरतिशयता, स्वहृदयवज्र में हृदय ( मन्त्रबीज ) का न्यास, चन्द्रद्वयभावना और वज्रभावना की जाती है। साधक जब दूसरों के कल्याण के निमित्त साधना करता है, तो उसे अन्य मुद्राओं की भावना, हृदयन्यास मुद्रा का अहंकार, पूर्वकथित मण्डल में प्रवेश, वज्रसत्त्व की भावना, समय वज्रसत्त्व का अहंकार, ज्ञानमुद्रा द्वारा मुद्रित उसका अहंकार, उसके द्वारा अन्य चारों को अधिष्ठित करना, महामुद्रा का हृदय, मन्त्रजप, स्वहृदय में मण्डल की भावना, माला ग्रहण कर जप करना, मण्डलप्रवेश, मालाग्रहण कर उष्णीष में बाँधना, मुखपट का मोचन, मण्डल-निदर्शन, दर्शन प्राप्त मण्डल में दृढ़ता प्राप्त करना, पंचाभिषेक, प्रत्येक मण्डल की शुद्धि और अधिष्ठान, प्रत्येक मण्डल द्वारा आत्म-अधिष्ठान आदि 592 योगों की साधना, हृदय मण्डल में एकीकृत होना, स्वकाय में चन्द्रमण्डलों का न्यास करना, फिर आकाश में चन्द्रमण्डल का न्यास करना, हृदय ( बीजमन्त्र ) का न्यास करना, वज्र आदि आयुधों का न्यास, उनका अहंकार, मण्डलोत्पन्न ज्ञानसत्त्व का आकर्षण, आलोकन ( दर्शन ) आकर्षण आदि द्वारा अपने में विलीन करना, वर्ण, आकार, आदि भेद, हृदयमन्त्र आदि द्वारा दृढ़ करना, सर्वतथागतों का प्रवेश, वज्रधातु का ध्यान कर पंचतथागतों द्वारा अधिष्ठान, चारों दिशाओं में वज्रन्यास करना, चार मुद्राओं से मुद्रित करना, सर्वमुद्राओं को सामान्य मन्त्र द्वारा बाँधना और शताक्षरी धारणी द्वारा उसे दृढ़ करना, पुनः अभिषेक प्राप्त करना, सहर्ष नृत्य, लास्य आदि द्वारा पूजा, वज्रघंटा ग्रहणकर तत्त्व और मन्त्र का उच्चारण, त्रिशब्दगीति का गान, निःस्वभावात्मक मन्त्रोच्चारण के साथ नैरात्म्य की भावना करना, भाजनलोक को विशुद्ध करना, सामान्य पीठ, विशेष पीठ, सर्वार्थसिद्धि ध्यान और अरूपी ( ध्यान ) भावना, अचल में प्रवेश, तथागतों द्वारा

उत्थापन, उनका दर्शन, उनकी वन्दना, उनका उपदेश, पंचाभिसंबोधि ( 1. प्रत्यवेक्षा-अक्षोभ्य-स्वरूप, 2. बोधिचित्तोत्पन्न कर दान पारमिता रत्नसम्भव, 3. वज्र आविद्ध अमिताभ, 4. प्रज्ञा-पारमिता और सर्वतथागत काय आदि का परमाणुवत् स्थित होना वीर्य पारमिता, अर्थात् अमोघपाश, और 5. रूप की परिनिष्पन्नता तथागत स्वभाव वैरोचन है ), वज्ररत्नाभिषेक और अनुज्ञा देना, सुमेरु पर्वत पर विमान मण्डल भावना, चारों तथागतों द्वारा चारों ओर आवृत कर स्थित होने का योग आदियोग नामक ध्यान है।

इन ऊपर वर्णित तत्वों को आभ्यन्तर साधना के साथ जोड़ कर वहीं कहा है कि आभ्यन्तर आत्मस्नान कायस्मृत्युपस्थान, जिह्वा अधिष्ठान वेदना-स्मृत्युपस्थान, हाथ का अधिष्ठान चित्त-स्मृत्युपस्थान, विघ्नोत्सारण धर्मस्मृत्युपस्थान है। विघ्ननाश चित्त-ऋद्धिपाद, विघ्नबन्धन मीमांसा-ऋद्धिपाद, वन्दना अकुशलधर्मोत्पन्न का त्याग, पूर्व आदि वन्दना अनुत्पन्न को भविष्य में उत्पन्न न होने देना, मण्डलनिर्माण और पंचमण्डल द्वारा वन्दना अनुत्पन्न कुशल धर्मों को उत्पन्न करना, पाप-प्रायश्चित्त से लेकर बीस प्रकार की पूजा और संवर लेने तक को विधि और उत्पन्न कुशल धर्मो की रक्षा ये सब संभार मार्ग है।

प्रतिबिम्ब भावनायोग से लेकर महायोग तक का मार्ग प्रयोग मार्ग है, जिसमें वज्रांजलि, वज्रवन्दना, वज्रावेश, वज्रदृढ़ता और दुर्गतिपरिशोधन श्रद्धेन्द्रिय है, नैरात्म्य की भावना वीर्येन्द्रिय है, चन्द्रद्वय की भावना स्मृतीन्द्रिय और ज्ञानसत्त्वप्रवेश प्रज्ञेन्द्रिय है। हृदयमण्डल में मण्डलन्यास श्रद्धाबल है, मण्डलप्रवेश वीर्यबल है, मालाभिषेक स्मृतिबल, त्रिसमयगीति समाधि-बल और शून्यता की भावना प्रज्ञाबल है। यह प्रयोग मार्ग है।

अकनिष्ठ भुवन में सूक्ष्म मनोमय भूमि में स्थिति होना ध्यानबोधि पक्ष अंग है। सुमेरु आदि की भावना वीर्यबोधि पक्ष अंग है, पीठभावना रतिबोधि पक्ष अंग है, सर्वतथागत-गमन प्रस्रब्धि-बोधि पक्ष अंग है, उनका दर्शन सर्वधर्मविभंगबोधि पक्ष अंग है, उनका उपदेश सम्यक्स्मृति-बोधि पक्ष अंग है और स्ववाक् अचल ध्यान का त्याग अपेक्षासम्यग्बोधि पक्ष अंग है। यह दर्शन मार्ग है, जो प्रथम प्रमुदिता भूमि कहलाती है।

प्रत्येवक्षणा सम्यग् दृष्टि है, जो द्वितीय विमला भूमि कहलाती है। चित्तोत्पाद सम्यक्-संकल्प अर्चिष्मती भूमि है, वज्रात्मक भावना सम्यक् परिशुद्ध वाक् प्रभाकरी भूमि है, सर्वतथागत प्रवेश सम्यग्वृत्ति सुदुर्जया भूमि है, रूपसिद्धि सम्यग् व्यायाम अभिमुखी भूमि है, अधिष्ठान सम्यक् कर्मान्त दूरङ्गमा भूमि है, अभिषेक और घोष-वन्दना सम्यक् स्मृति अचला भूमि, शताक्षरी धारणा द्वारा दृढ़ता सम्यक् समाधि साधुमती भूमि है, पंचानुज्ञा की प्राप्ति धर्ममेघ भूमि कहलाती

है। ये सब भूमियाँ भावना मार्ग में आती हैं। यह सब आभ्यन्तर आदियोग ध्यान का विस्तार है।

### 2. मण्डलराजाग्र ध्यान

वज्रसदृश ध्यान के पूर्वांग को पूरा कर हेतु और फल की प्रज्ञप्ति के द्वारा मण्डलराजाग्र ध्यान की अवस्था प्राप्त होती है, अर्थात् यह हेतु के फल के रूप में परिवर्तित होने की अवस्था है।

### 3. कर्मराजाग्र ध्यान

यहाँ प्राणियों का कर्म प्रधान है, अर्थात् 11वीं भूमि या समन्तभद्र बुद्धभूमि में बुद्धों के लोकहितकारी कृत्यों का अनुसरण किया जाता है। यही कर्मराजाग्र ध्यान है[1]।

तीन ध्यानों के ऊपर वर्णित स्वरूप का परिचय उपाध्याय कुमारकलश ने आनन्दगर्भ विरचित तत्त्वसंग्रह की टीका को संक्षिप्त कर प्रस्तुत किया प्रतीत होता है, क्योंकि इन्होंने तत्त्व-संग्रह के प्रथम भाग वज्रधातुमण्डल की टीका में त्रिध्यान की व्याख्या करते हुए कृकाटिका के परिशोधनहेतु कृकाटिका के मध्य में स्रवित हो रहे 'ह्रीः' अक्षर की अष्टदल पद्म में अति विस्तार से पटल 1 से 16 तक आदियोग ध्यान के अन्तर्गत, पृ० 16 से 19 तक मण्डलराजाग्र की व्याख्या स्फुरण-संहरण विधि और पृ० 19 से 22 तक कर्मराजाग्र विधि पर प्रकाश डाला है। इस व्याख्या को देखने से लगता है कि बुद्धत्व की प्राप्ति की सारी प्रक्रिया आदियोग ध्यान में संनिहित है, क्योंकि इसमें बाह्यमण्डल-निर्माण, पूजा-विधि, अभिषेक, बोधिचित्तोत्पाद आदि का वर्णन आया है। वहीं आभ्यन्तर रूप में 37 बोधिपाक्षिक धर्मों का अनुशीलन कर दस भूमियों की प्राप्ति को आदियोग, बुद्धत्व प्राप्ति की ( आसन ) वज्रासननामक समाधि अवस्था को मण्डलराजाग्र ध्यान और बुद्धत्व प्राप्ति के बाद के कृत्यों को कर्मराजाग्र ध्यान कहा है।

वज्रशेखर नामक तन्त्र के अनुसार त्रिध्यान के आदियोग में स्वयं साधक को अकनिष्ठ भुवन में पंचाभिसंबोधि द्वारा बोधिलाभ कर रहा हूँ, ऐसा ध्यान करना चाहिये। उसके बाद बोधिसत्त्व पार्षदों को विकुर्वित कर मण्डल में न्यास करना द्वितीय ध्यान तथा पार्षदों और स्वयं को अभिन्न मानकर प्राणियों के हित की साधना कर्मराजाग्र ध्यान कहलाती है[2]।

ज्ञेयकोश में भी कहा गया है कि योगतन्त्र का उत्तम साधक त्रिध्यान, अर्थात् आदि में बुद्धत्व प्राप्तिसदृश अकनिष्ठ भुवन में बुद्धत्व प्राप्त कर, मध्य में सुमेरु आदि पर्वत पर आकर अनुचरों को

1. तो० 2530, पृ० 225–227
2. तो० 480, पृ० 170

योगतन्त्र का उपदेश करना और अन्त में विनेय जनों की पात्रता के अनुरूप उन्हें विभिन्न कुलों में प्रकट कर अनुगृहीत करने की विधि त्रिध्यान विधि कहलाती हैं[1]।

तत्त्वालोक में भी संक्षेप में एक जगह त्रिध्यान पर प्रकाश डाला गया है। यथा—साधक पद्मकुल ( जगद्विनेय ) का ध्यान करे। देवभावना, महामुद्राध्यान, कूटागार और पीठ आदि की भावना आदियोग है। इसके बाद अन्य समानदेव को विकुर्वित कर न्यास करना द्वितीय ध्यान है। संहार, अधिष्ठान आदि का तृतीय ध्यान में समावेश है[2]।

जो साधक इस प्रकार की भावना करने में असमर्थ होते हैं, वे चार योगों के द्वारा योग-तन्त्र की साधना करते हैं। इनके नाम—योग, अनुयोग, सर्वयोग और अतियोग है। जिस कुल में साधक ने अभिषेक प्राप्त किया हो, उस कुल के देवता की भावना (समयदेवभावना) 'योग' है। उसमें ज्ञानदेव का आह्वान कर विलीन करना 'अनुयोग' कहलाता है। इष्टदेव की भाजनलोक और सम्पूर्ण सत्त्वलोक के स्वभाव में भावना करना 'सर्वयोग' और त्रियोग द्वारा एकाग्रता की प्राप्ति करना ( समाधि की प्राप्ति ) 'अतियोग' है।

त्रिध्यान या चार योगों में से जिस पद्धति से भी योगतन्त्र की साधना करें, उसे चार मुद्राओं द्वारा मुद्रित कर भावना करनी चाहिये। मुद्राओं द्वारा मुद्रित करने के अभिप्राय को समझाते हुए परमाद्यतन्त्र में कहा गया है कि जो जिस मुद्रा में मुद्रित किया जायेगा, वह उसी स्वभाव का होगा। समयमुद्रा को ही ज्ञानमुद्रा कहते हैं और आवाहित एवं अपने में विलीन किया गया देवता ज्ञानदेव कहलाता है।

चार मुद्राओं द्वारा मुद्रित कर साधना करने से विभिन्न ज्ञानों की प्राप्ति होती है। जैसे कि सूत्रालंकार में राग और पंचन्द्रियों की परावृत्ति से परम विभूति की प्राप्ति बताई गई है[3], वैसे ही यहाँ भी जानना चाहिये।

1. कायमुद्रा के योग से आलय विज्ञान में आगन्तुक भ्रान्ति ( मल ) का नाश होकर आदर्शज्ञान का आविर्भाव होता है। 2. चित्तसमय मुद्रा के योग से क्लिष्ट मन की आगन्तुक भ्रान्ति

---

1. जि० 2, पृ० 606.

2. तो० 2510, प० 87.

3. पञ्चेन्द्रियपरावृत्तौ विभुत्वं लभ्यते परम्।
सवर्थिवृत्तौ सर्वेषां गुणद्वादशतोदये॥
मनसोऽपि परावृत्तौ विभुत्वं लभ्यते परम्।
विभुत्वानुचरे ज्ञाने निर्विकल्पसुनिर्मले॥ ( 9.41-42 )

( मल ) का नाश होकर समताज्ञान का आविर्भाव होता है। 3. वाक् का धर्ममुद्रा से योग होने पर मनोविज्ञान के आगन्तुक मल का क्षय होता है और प्रत्यवेक्षणाज्ञान का प्रादुर्भाव होता है। 4. काय, वाक्, चित्त द्वारा कर्ममुद्रा के योग से पाँच इन्द्रियों के आगन्तुक मल का क्षय और कृत्यानुष्ठानज्ञान का उदय होता है। 5. धर्मधातुज्ञान सभी प्रकृतियों में समान रूप से स्थित रहता है।

योगतन्त्र का साधक चार मुद्राओं से मुद्रित होकर इष्टदेव की साधना करता है। यहाँ चार मुद्राओं का सामान्य परिचय, परिशोधन, परिशोध्य और फल प्राप्ति की विधि को बताते हुए योगतन्त्र में वर्णित चार मुद्राओं के स्वरूप पर प्रकाश डाला जारहा है।

## मुद्रा का अभिप्राय

जो अनतिक्रमणीय है, वही मुद्रा है। तथागत ने कहा है—

यथा राज्ञां स्वमुद्राभिर्मुद्र्यते राजशासनम्।
महात्मना स्वमुद्राभिरामुद्र्यन्ते तथा जनाः॥
कायवाक्चित्तवज्राणां प्रतिबिम्बप्रयोगतः।
महात्मनां महामुद्रा इति विज्ञाय सिद्ध्यति॥

( तत्त्वसंग्रह, पृ० 189 )

## मुद्रा-भेद

मुद्रा के स्वरूपगत चार भेद होते हैं। यथा—महामुद्रा, धर्ममुद्रा, समयमुद्रा और कर्ममुद्रा। मुद्रा के परिशोध्य धर्म भी चार ही हैं। जैसे कि पृथक्जन का काय, वाक् चित्त और कर्म; या काम, क्रोध, मोह और मात्सर्य; अथवा क्षिति, अग्नि, जल और वायु धातु। काय को महामुद्रा से, वाक् को धर्ममुद्रा से, चित्त को समयमुद्रा से तथा कर्म को कर्ममुद्रा से परिशोधित किया जाता है। मार्ग के अनुसार चार मुद्राओं के पुनः लक्ष्यार्थ मुद्रा, लक्षित बाह्यमुद्रा और लक्षित आभ्यन्तरमुद्रा नामक तीन-तीन भावात्मक भेद होते हैं।

### महामुद्रा

वैरोचन आदि देवों का काय एवं रूपाकार लक्ष्यार्थ मुद्रा है, जो वास्तविक है। तत्काय-सदृश स्वयं ( द्वारा ) हाथों की क्रिया ( मुद्रादि करना ) बाह्य लक्षितमुद्रा कहलाती है। तत्काल स्वयं वैरोचन आदि देवों के रूप की स्पष्ट भावना कर स्थित होना आभ्यन्तर लक्षितमुद्रा कहलाती है।

### धर्ममुद्रा

वैरोचन की वाक् के साठ घोषांगों का लक्ष्यार्थ धर्ममुद्रा है। स्वयं वैरोचन की भावना

कर जिह्वा, कृकाटिका आदि में 'ह्रीः' अक्षर आदि के न्यास से लक्षित बाह्य धर्ममुद्रा है और उनमें प्रकट होने वाले वचनों का अक्षर के रूप में उदय होना आभ्यन्तर धर्ममुद्रा कहलाती है।

**समयमुद्रा**

वैरोचन के चित्त का निर्विकल्पज्ञान ही वास्तविक समयमुद्रा है। तत्सदृश शरीर की क्रिया आदि बाह्य समयमुद्रा और उसी के साथ स्वयं वैरोचन में भावित चित्त का ज्ञानरूप में उदित होना आभ्यन्तर समयमुद्रा है।

**कर्ममुद्रा**

वैरोचन का कृत्य वास्तविक कर्ममुद्रा कहलाता है। स्वयं इष्टदेव वैरोचन की भावना करने के पश्चात् प्रभा का स्फुरण और संहरण आदि विधियों का अनुशीलन बाह्य कर्ममुद्रा है। कृत्य का अनाभोग रूप में विचरण आभ्यन्तर कर्ममुद्रा कहलाती है।

परिशोध्य ( फल ) महामुद्रा भी चार ही प्रकार की होगी। इनके नाम हैं—धर्मकाय, संभोगकाय, निर्माणकाय और स्वभावकाय।

## मुद्रित विधि

मुद्रा का हेतु, मुद्रित-विधि, सिद्धिहेतु और आधिपत्य की प्राप्ति—ये चार मुद्रित-विधि कहलाती हैं। महामुद्रा का हेतु वज्रमुष्टि है। काय, वाक् चित्त वज्रसंग्रह ही वज्रमुष्टि है[1]। स्वभाव में स्थित होना महामुद्रा की मुद्रित विधि है। देव के हृदय-कमल में पंचाग्रवज्र की भावना सिद्धि-हेतु है और गम्भीरोदार अद्वययोग की भावना आधिपत्य हेतु है।

शब्दों का उच्चार धर्ममुद्रा है। देवता की कृकाटिका में 'ह्रीः' अक्षर से पद्म और जिह्वा में पंचाग्रवज्र की भावना कर मन्त्रोचारण करना धर्ममुद्रा की मुद्रित-विधि कहलाती है। धर्माक्षर वज्र की नाभि ( मध्य ) से चारों ओर लिपटे हुए हैं, ऐसी भावना करना सिद्धिहेतु है। गम्भीरो-दार, अद्वय तत्त्व में स्थित होकर जिह्वा को तालु में सटा कर नासाग्र पर सूक्ष्मवज्र की भावना कर उसमें एकाग्र होना धर्ममुद्रा की आधिपत्य प्राप्ति की विधि कहलाती है।

वज्रजाप समयमुद्रा का हेतु है। वैरोचन के रूप में अपने को परिवर्तित कर श्वास-प्रश्वास के साथ कुम्भक में अद्वय तत्त्व का ध्यान करना तथा अपने को इष्टदेव के अहंकार के साथ तत्त्व में समाहित करना ही समयमुद्रा का मुद्रित होना कहलाता है। समाधि के तत्क्षण बाद तत्त्वज्ञान को पंचाग्रवज्र में भावित कर तीन बार मन्त्रोच्चारण करना समयमुद्रा की सिद्धि का हेतु

1. तो० 480, प० 151 ख।

कहलाता है। उसके पश्चात् अपने स्कन्ध आदि की शून्यता के प्रतिपादन के लिये युक्तियों के द्वारा विश्लेषण करना आधिपत्य की प्राप्ति का हेतु कहलाता है।

तत्त्वार्थावतार के अनुसार काय के बिना वाक्, वाक् के बिना काय और चित्त के बिना काय की स्थिति संभव नहीं हो सकती, अतः जैसे चार मुद्राओं की अपनी-अपनी मुद्रित-विधियाँ हैं, उसी प्रकार एक-एक मुद्रा को भी चारों मुद्राओं से मुद्रित किया जाना चाहिये।

कुल के अनुसार तथागतकुल महामुद्रा, वज्रकुल समयमुद्रा, पद्मकुल धर्ममुद्रा और मणिकुल (कर्मकुल) कर्ममुद्रा है। अक्षयकाय का निर्माण तथागतकुल से होता है। चित्त का वज्रकुल द्वारा यावत् और यथावत् ज्ञान प्राप्त किया जाता है। वाक् द्वारा धर्म-प्रवचन आदि करना पद्मकुल है। विभिन्न कर्म (कृत्य) कर्ममुद्रा एवं मणिकुल है, क्योंकि इससे सत्त्वों का महान् हित होता है[1]।

## योगतन्त्र की साधना

योगतन्त्र की साधना पद्धति को आचार्य आनन्दगर्भ 1. साधक के पास अनिवार्य रूप से होने वाली योग्यता, 2. साध्य-निर्धारण, 3. साध्य का उपादानकारक और 4. साधनोपाय क्या-क्या होने चाहियें, इसका वर्णन करते हुए स्पष्ट करते हैं।

### 1. साधक की योग्यता

साधक वह है, जिसमें प्रणिधान और प्रस्थान नामक उभय बोधिचित्त उत्पन्न हुए हों। इन उभयविध चित्तों को स्पष्ट करते हुए बोधिचर्यावतार में कहा गया है कि प्राणिमात्र में बोधिलाभ करने की कामना प्रणिधान-चित्त और तद्हेतु पारमिताओं का आचरण करना प्रस्थान-चित्त कहलाता है[2]। इन उभयविध चित्तों से युक्त साधक की तन्त्रशास्त्र के प्रति अटूट श्रद्धा, तथागत पद की प्राप्ति के लिये बताई गई शिक्षाओं को विधिवत् पालन करने की लालसा और मार्गदर्शक गुरु एवं शास्ता के प्रति दृढ़ विश्वास होना चाहिये। वज्रेश्वर तन्त्र में कहा है[3] कि गृहस्थों को भी उन सभी शीलों का पालन करना चाहिये, जो प्रव्रजितों के लिये आवश्यक बताये गये हैं।

---

1. बुस्तोन, जि० 14, पृ० 97.
2. तद् बोधिचित्तं द्विविधं विज्ञातव्यं समासतः।
   बोधिप्रणिधिचित्तं च बोधिप्रस्थानमेव च॥
   गन्तुकामस्य गन्तुश्च यथा भेदः प्रतीयते।
   तथा भेदोऽनयोर्ज्ञेयो याथासंख्येन पण्डितैः॥
   (बोधिचर्यावतार, 1.15-16.)
3. तो० 2503, प० 7.

## 2. साध्य-निर्धारण

सभी आवरणों से रहित और गुणों से परिपूर्ण चारों कायों से सम्पन्न वैरोचन ही योगतन्त्र का साध्य है। आनन्दगर्भ ने तत्त्वसंग्रह की टीका कोसलालंकार में कहा है कि तथागत पंचकाय स्वरूप वैरोचन लघु वैरोचन है और धर्मधातुमय आद्यन्त रहित निरावरण तत्त्व महावैरोचन है[1]।

## 3. उपादान कारक

आद्यन्तरहित बोधिचित्तसम्पन्न भद्रप्रकृति प्रभास्वर, प्रत्यवेक्षालक्षण, देव और मन्त्र का आधार, विशुद्ध तत्त्व ही वैरोचन प्राप्ति का उपादान कारक है।

## 4. साधनोपाय

साधना के दो भेद हैं—सेवा और साधना। सेवा के पुनः उपाय और प्रज्ञा अथवा सलक्षण और निर्लक्षण योग नामक दो भेद किये जाते हैं।

### उपाय अथवा सलक्षणयोग

त्रिध्यान अथवा चार प्रकार के योग को चार मुद्राओं द्वारा मुद्रित कर कुलमण्डल की भावना स्थूल सलक्षणयोग भावना कहलाती है। स्थूलयोग में दृढ़ता प्राप्त कर लेने के पश्चात् साधक सूक्ष्म सलक्षणयोग की भावना करता है। सूक्ष्म सलक्षणयोग की भावना में त्रिध्यान अथवा चार योग में से किसी एक विधि के द्वारा इष्टदेव की भावना करते हैं। जिह्वा को तालु में सटाकर इष्टदेव के ही वर्ण के सदृश तिल के बराबर सूक्ष्म स्वरूप का नाभि के मध्य में ध्यान करते हैं। प्रश्वास के साथ सूक्ष्म वज्र को धीरे-धीरे नाभि क्षेत्र से उठा कर घ्राण के छिद्र से बाहर निकालते समय नाक के ऊपर साँस रोक कर स्मृति और सम्प्रजन्य से युक्त होकर चित्त को उस वज्र के स्वरूप में स्थित कर यथासम्भव ध्यान करते हैं। तत्त्वसंग्रह में कहा है—

जिह्वां तालुगतां कृत्वा नासिकाग्रं तु चिन्तयेत्।
सूक्ष्मवज्रसुखस्पर्शाद् भवेच्चित्तं समाहितम्॥ (पृ० 42)

चित्त के घ्राण के अग्र भाग में स्थित हो जाने से वायु और चित्त शान्त हो जाते हैं और सम्पूर्ण काय में सुख का अनुभव होने लगता है। यही कायप्रस्रब्धि कहलाती है। काय में वायु के संचार-प्रवाह में समरसता आने पर सूक्ष्म वायु पर आश्रित चित्त में भी अनायास स्थिरता आ जाती है, जो चित्तप्रस्रब्धि कहलाती है। उसके बाद चित्त जैसा चाहे वैसा करने का अधिकारी बनने के लिये साधक प्रतिदिन अभ्यास द्वारा विशिष्ट-ध्यान की उत्पत्ति हेतु प्रश्वास

1. तो० 480, प० 170.

के समय नासिकाग्र में अनन्त सूक्ष्म वज्रों का स्फुरण कर त्रिलोक को उससे व्याप्त कर लेता है और श्वास के समय पुनः अपने नाभि-क्षेत्र से संहार कर स्थित कर सकता है। इस ध्यान के विषय में तत्त्वसंग्रह में कहा है—

सूक्ष्मवज्रसुखस्पर्शनिमित्तं जायते यदा।
स्फारयेत् तन्निमित्तं तु तच्चित्तं सर्वतः स्फरेत् ॥........
पुनस्तु संहरेत् तत्तु यावन्नासाग्रमागतम्।
ततः प्रभृति यत्किञ्चिद् भावयेत् सुसमाहितः ॥
सर्वं चैतद् दृढीकुर्यात् समाधिज्ञानकल्पितम् ॥ ( पृ० 42 )

तत्त्वालोक में सलक्षणयोग के आदि, मध्य और अन्त की साधना के भेद से 10 तत्त्वों से युक्त होकर साधना करने के लिये कहा गया है। जैसे—1. रूप-अरूपी मण्डल, 2. बाह्य-आभ्यन्तर मन्त्र, 3. चार मुद्राओं द्वारा मुद्रित करना, 4. स्थान और योग रक्षा, 5. ज्ञानसत्त्वों का संहार और आह्वान, 6. वज्रशब्द और मन द्वारा मन्त्र-जप, 7. त्रिध्यान आदि की भावना, 8. मण्डल-पूजा आदि और बाह्य-आभ्यन्तर होम, 9. मुद्रामोचन और उपसंहार तथा 10. पूजा के पश्चात् ( साधना के बाद ) विसर्जन। ये सलक्षण योग के दस तत्त्व हैं।

**प्रज्ञा एवं निर्लक्षण योग की भावना**

सामान्य प्रज्ञा ( चित्त तत्त्व ) के साक्षात्कार के लिये स्वसंवेद्य ज्ञान में स्थित होना ही निर्लक्षण योग कहलाता है।

योग-तन्त्र की पद्धति के अनुसार तत्त्वसंग्रह में कहा है—

अ–अक्षरप्रवेशेन सर्वाक्षरविजानना।
स्ववक्त्रं परवक्त्रं तु भावयन् सिद्धिमाप्नुयात् ॥ ( पृ० 204 )

सलक्षण योग में पूर्ण दक्षता प्राप्त करने पर भी यथावत् और यावत् ज्ञान की बोध-अधिप्रज्ञा के अथवा निर्लक्षणयोग के बिना परम पद की प्राप्ति सम्भव नहीं होती। निर्लक्षण-योग में हृदय, मुद्रा, गुह्य मन्त्र, धारणी आदि का प्रज्ञा के द्वारा विश्लेषण कर निष्प्र-पंचता प्रतिपादित की जाती है। नामसंगीति के निम्न वचन में भी इसी बात को स्पष्ट किया गया है—

अकारः स्सर्ववर्णाग्र्यो महार्थः परमाक्षरः।
महाप्राणो ह्यनुत्पादो वागुदाहारवर्जितः ॥ ( 28 श्लो० )

अ का अर्थ अनुत्पन्न है। इसीलिये अ आदि स्वर और व्यंजनों से उत्पन्न सभी बीजाक्षर, आधार, स्थान और देश से रहित हैं, नैरात्म्य हैं, शून्य हैं। अक्षरों में सर्वश्रेष्ठ और प्रथम अ की उत्पत्ति किसी भी अंग के सहयोग के बिना होती है।

अकार महाप्राण से निकलता है, जो शून्यता का बोधक है। उसी प्रकार सभी बीजाक्षरों को जानना चाहिये। यहाँ वक्त्र ( मुख ) का अभिप्राय प्रवेश द्वार से है, अतः साधक स्वयं भी त्रिविमोक्ष[1] मुख से शून्यता में प्रविष्ट हुआ कहलाता है। उसी प्रकार अपने सम्मुख भावित इष्टदेव का भी मण्डल में तद्वत् प्रवेश हुआ है, ऐसा ध्यान करना चाहिये। तत्त्वसंग्रह के उत्तरतन्त्र में कहा है—

प्रज्ञा नैर्वेधिकी नाम समाधिरिति कीर्तिता।
तया तु मुद्राः सिद्ध्यन्ते भावयन् सिद्ध्यति क्षणात् ॥ ( पृ० 204 )

अर्थात् प्रज्ञा नैर्वेधिकी है। यह अनुत्पन्न नैरात्म्य दर्शन है। निःस्वभाव जान कर आभास शून्य में स्थित होना ही निर्लक्षण योग कहलाता है। निर्लक्षण योग की भावना से ही तुरन्त सिद्धि मिलती है। जैसा कि वहीं कहा गया है—

विद्यामन्त्रविशेषाणां विशेषो नहि विद्यते।
प्रज्ञायां भावयन्नेवमाशु सिद्धिर्ध्रुवा भवेत् ॥ ( पृ० 204 )

पूरे कथन का सारांश यह है कि उभय योगविधि में से सनिमित्त योग से एकाग्रता ( शमथ ) ध्यान की सिद्धि होती है और निर्लक्षण अनिमित्त ध्यान ही नैर्वेधिकी प्रज्ञा, अर्थात् प्रत्यवेक्षणात्मक ध्यान है। इससे विपश्यना ध्यान की सिद्धि होती है। अन्त में उभय युगनद्ध ध्यान से युगनद्ध फल की प्राप्ति होती है।

●

1. आधार-शून्यता, मार्ग-अनिमित्त और फल-अप्रणिहित—ये तीन त्रिविमोक्ष कहलाते हैं।

# सम्पादन के सिद्धान्त और उपादान : विहगावलोकन

—व्रजवल्लभ द्विवेदी—

**[ "सम्पादन के सिद्धान्त और उपादान" के नाम से प्रकाशित हुए केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी के तत्त्वावधान में कार्यरत दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना द्वारा सन् 1988 ई० में 2 से 8 अप्रैल तक आयोजित सप्तदिवसीय कार्यशाला के विवरण की, निबन्धों और विचार-विनिमय में व्यक्त किये गये विचारों की यहाँ संक्षिप्त समालोचना प्रस्तुत की गई है। इसका पूर्व भाग 11 वें अंक में प्रकाशित हो चुका है।]**

( ११वें अंक से अनुवृत्त )

कार्यशाला का तीसरा विचारणीय विषय था—पाठ-भेद तथा पाठ-निर्धारण की समस्या। तीन बैठकों में इस विषय से संबद्ध कुल पाँच निबन्ध पढ़े गये और उन पर विचार-विनिमय हुआ। यह पूरी सामग्री यहाँ ( पृ० 133-235 ) प्रकाशित हो चुकी है और इस विषय की विभिन्न पहलुओं से समीक्षा की गई है। पाठभेद की समस्याओं पर डॉ० रामशंकर भट्टाचार्य के लेख में ( पृ० 219-228 ) विशेष रूप से विचार हुआ है। पाठभेद के कारणों पर डॉ० वागीश शास्त्री के निबन्ध ( पृ० 284-297 ) में भी पर्याप्त प्रकाश डाला गया है। इस विषय पर डॉ० नथमल टाटिया ने अपने उद्घाटन भाषण ( पृ० 11-13 ) में अति संक्षेप में अनेक महत्त्वपूर्ण बातें कही हैं। श्री जितासेन नेगी ने अपने निबन्ध में प्रधानतः पाठशुद्धि, पाठ-निर्धारण और पाठपूर्ति की समस्या पर विचार किया है ( पृ० 465-469 )। पाठपूर्ति के प्रश्न को उक्त स्थल पर डॉ० वागीश शास्त्री ने भी उठाया है। इन विषयों पर प्रो० व्रजवल्लभ द्विवेदी ( पृ० 185-188 ) और प्रो० के० वी० शर्मा ( पृ० 317-318 ) ने भी अपने ढंग से विचार किया है। इन सब विचारों को हम संक्षेप में इस प्रकार प्रस्तुत कर सकते हैं।

पाठ-संकलन के लिये सबसे पहली आवश्यकता है लिपियों के सही ज्ञान की। भाषा और विषय का ज्ञान भी उतना ही आवश्यक है। इसके अभाव में हम शुद्ध और अशुद्ध पाठ का विवेक नहीं कर पावेंगे। कभी-कभी देखने में आता है कि अधिकांश पाण्डुलिपियों का पाठ सही नहीं है और कुछ थोड़ी सी पाण्डुलिपियों में सही पाठ है। ऐसी स्थिति में पाठ-निर्धारण के समय अधिक संख्या के आधार पर निर्णय न कर अपने ज्ञान का पाठ के चयन में, सही पाठ के निर्धारण में उपयोग करना होगा। यह प्रसंग प्रो० एन० एच० साम्तानी के निबन्ध में 'अद्वयम्' पाठ सही है या 'द्वयम्' इस संबन्ध में हुए विचार-विनिमय ( पृ० 253-263 ) में बहुत स्पष्ट रूप में हमारे सामने आया है। इन सब प्रसंगों को देखने से यह भी स्पष्ट हो जाता है कि प्राचीन टीकाकारों के सामने भी सही पाठ के चयन की समस्या थी। सही पाठ का चयन हो जाने के बाद भी कभी-कभी

समस्या यह रह जाती है कि हमारे सामने सही पाठ अनेक हैं, उनमें से मूल में रखने के लिये हम किस पाठ का चयन करें। सम्पादक की प्रतिभा ही इसमें परम प्रमाण है। किन्तु यदि लेखक के समय की कोई पाण्डुलिपि मिलती है, तो उसके पाठ को अवश्य वरीयता मिलनी चाहिये। प्रायः ऐसा देखने को मिलता है कि सही पाठ टिप्पणियों में चले जाते हैं और आपेक्षिक दृष्टि से कमजोर पाठ मूल में स्थान पा जाते हैं। अतः सही पाठ का चयन इस क्षेत्र की सबसे बड़ी अपेक्षा है।

टिप्पणियों में सही-गलत सभी पाठों का संकलन कर दिया जाय, या चुने हुए सही पाठों को ही वहाँ रखा जाय, इस विषय में विद्वानों में परस्पर मतभेद उभर कर आया। इस प्रसंग में हमें श्री दिव्यवज्र वज्राचार्य की यह उक्ति उचित प्रतीत होती है कि अनावश्यक पाठभेद में पाठक को उलझाना ठीक नहीं। अशुद्ध पाठभेद देने से केवल आदिकर्मिकों के मन में भ्रम पैदा होता है ( पृ० 182 )। यहाँ संक्षेप में प्रतिपादित इस सिद्धान्त का ही विस्तार अन्यत्र ( पृ० 193-195 ) देखने को मिलता है। पाठ-संकलन के प्रसंग में यहाँ ( पृ० 188 ) वसन्ततिलक के साथ कृष्णयमारितन्त्र के एकाधिक संस्करणों की चर्चा उठी थी। किन्तु बाद में पता चला कि इस ग्रन्थ का एक ही संस्करण है। जो इसी नाम की एक भिन्न मातृका उपलब्ध हुई, वह मूल-ग्रन्थ की न होकर उसकी टीका का एक अंशमात्र है।

उस समय किस प्रकार की लेखनशैली प्रचलित थी, इसको जानने के लिये अनुस्वार, परसवर्ण, वर्णद्वित्व आदि की जानकारी प्राप्त कराने वाले पाठों का संकलन किया जाना चाहिये, ऐसा कुछ विद्वानों ने विचार प्रकट किया। किन्तु विभिन्न हस्तलेखों की इस प्रकार की विशेषताओं का परिचय प्राक्कथन, प्रस्तावना आदि में दिया जा सकता है। मात्र दो चार पंक्तियों में जो बात कही जा सकती हैं, उसके लिये पूरे हस्तलेख के इस तरह के पाठों का संकलन कथमपि उचित नहीं माना जा सकता। प्रो० अनन्तलाल ठाकुर ने इस प्रसंग में ठीक ही कहा कि हमें यह देखना है कि जो पढ़ रहा है, उसके लिये हम सुविधा उपस्थित कर रहे हैं या असुविधा ( पृ० 210 )। शुद्ध पाठ को मूल में दिया जाय या टिप्पणी में, इस तरह के प्रश्न उठाना उपर्युक्त दृष्टि से भी ठीक नहीं है। निर्विवाद रूप से शुद्ध पाठ को मूल में ही दिया जाना चाहिये और अशुद्ध पाठ को टिप्पणी में। यह भी तब, जब कि ग्रन्थ के मात्र एक दो ही हस्तलेख उपलब्ध हो रहे हों। अनेक मातृकाओं के उपलब्ध होने पर अनेक शुद्ध पाठों में से, उनकी पूरी परीक्षा कर, जिसको सबसे अच्छा समझा जाय, उसे मूल में देना चाहिये और बाकी पाठों को टिप्पणी में। यहाँ अशुद्ध पाठ के संकलन की आवश्यकता नहीं है।

पाठ-निर्धारण के प्रसंग में यह पक्ष भी उभर कर आया कि भोट भाषा के अनुवादों से भी सही पाठ के चयन में सहायता मिल सकती है। डॉ० शान्तिभिक्षु शास्त्री के निबन्ध

( पृ० 408-426 ) में इसी पक्ष को उजागर किया गया है। हस्तलेखों से तो पाठों का चयन होता ही है, कभी-कभी अन्य ग्रन्थों में उद्धृत वचनों से भी पाठ-निर्धारण में अच्छी सहायता मिलती है। विशेष रूप से तब, जब संपाद्य ग्रन्थ की पाण्डुलिपियाँ एक-दो ही हों। अतः पाठ-संकलन और पाठ-निर्धारण करते समय ऐसी सामग्री को भी ध्यान में रखा जाना चाहिये। पाठ-निर्धारण करते समय कालक्रम का भी बड़ा महत्त्व है। यदि ग्रन्थकार के जीवनकाल का कोई हस्तलेख उपलब्ध हो, तो उसको सर्वाधिक प्रामाणिक माना जाना चाहिये। यह एक निर्विवाद सत्य है कि समय के बीतने के साथ-साथ ही उस ग्रन्थ की नई-नई प्रतियाँ तैयार होती हैं और इस तरह की प्रतिलिपियों में पाठभेदों की संख्या निरन्तर बढ़ती रहती हैं। अतः ग्रन्थकार के मूलपाठ के समीप तक पहुँचने के लिये प्राचीनतम हस्तलेखों की बड़ी आवश्यकता है। पाठ-निर्धारण सम्पादनकला की एक सबसे कठिन समस्या है। विचार-विनिमय में इसीलिये प्रो० नथमल टाटिया ने यह सुझाव दिया कि कई विद्वान् मिलकर इस कार्य को करें, तो उसमें अधिक प्रामाणिकता आ सकती है ( पृ० 201 )।

पाठ-निर्धारण के प्रसंग में प्रक्षिप्त पाठों की भी चर्चा उठी ( पृ० 232-233 )। इस विषय को कुछ ऐसे मजाकिया ढंग से उठाया गया कि जैसे संस्कृत के किसी भी विद्वान् का यह परम पुनीत कर्तव्य हो जाता है कि वह किसी न किसी ग्रन्थ में कुछ न कुछ अपनी तरफ से अवश्य जोड़ दे। इससे वह पुण्य का भागी होगा। भारतीय परिस्थिति और मानसिकता से अपरिचित कोई पाश्चात्य विद्वान् इस तरह की बात करे, तो कुछ समझ में आ सकता है, किन्तु हमारे ऊपर पाश्चात्य संस्कृति इस तरह से छा गई है कि हम अपने अविवेक पर भी लगाम नहीं लगा सकते। प्रक्षिप्त पाठ का सयुक्तिक निर्धारण कर उसको टिप्पणियों में उचित स्थान देना, यह सम्पादक का पुनीत कर्तव्य है और किन परिस्थितियों में यह हुआ, इसकी समालोचना करना भी। पूरी परम्परा पर आक्षेप कर देना तो बड़ा सरल है, किन्तु इसकी खोजबीन के लिये उसकी तह तक पहुंचना उतना ही कठिन। एक ही लेखक के नाम से प्रसिद्ध अनेक ग्रन्थों की स्थिति भी ऐसी ही है। इस प्रसंग में डॉ० रामशंकर भट्टाचार्य की तार्किक टिप्पणी ( पृ० 233-234 ) इस समस्या के समाधान के लिये अधिक सहायक हो सकती है।

"सम्पादन और अनुवाद के सिद्धान्त" इस कार्यशाला का प्रमुख विषय माना जा सकता है, क्योंकि इस विषय के इर्द-गिर्द ही बाकी सब विषय केन्द्रित हो जाते हैं। हमने अब तक देखा है कि कैसे प्रथम तीन दिनों के विषयों का विनियोग सम्पादन कार्य को सुचारु बनाने के लिये होता है। इस कार्यशाला के चतुर्थ दिन का विषय यही था। इसमें कुल चार निबन्ध पढ़े गये और उन पर विचार-विनिमय हुआ। इस पूरी सामग्री को यहाँ ( पृ० 236-322 ) देखा जा सकता है। बौद्ध ग्रन्थों ( पृ० 237-254 ) और पौराणिक ग्रन्थों ( पृ० 264-270 ) के सम्पादन के प्रसंग में जो बातें

यहाँ कही गई हैं, उनसे हमें सम्पादन के सामान्य सिद्धान्तों की स्थापना में बड़ी सहायता मिलती है। डॉ० के० वी० शर्मा के निबन्ध ( पृ० 313-320 ) में अति संक्षेप में इस विषय पर बहुत ही अच्छा प्रकाश डाला गया है। इस पद्धति से साधनहीन व्यक्ति भी अपने व्यक्तिगत प्रयत्न से ग्रन्थ का सर्वांगपूर्ण सम्पादन कर सकता है।

अनुवाद के सिद्धान्तों का सविस्तर वर्णन हमें डॉ० वागीश शास्त्री के निबन्ध ( पृ० 299–304 ) में मिलता है। विचार-विनिमय में प्रो० लक्ष्मीनारायण तिवारी ने बताया कि हमारी दृष्टि में ग्रन्थ के सम्पादन में पर्याप्त हस्तलेख, स्वयं का ज्ञान और आग्रह का परित्याग, ये आवश्यक उपादान हैं ( पृ० 260 )। आपने यहाँ चीनी अनुवाद की इस विशेषता को भी बताया कि चीनी अनुवादों में ज्यादा विस्तार मिलता है ( पृ० 260 )। प्रसंगवश यहाँ ( पृ० 260 ) हीनयान, महायान जैसे शास्त्रीय विभागों पर भी चर्चा की गई। प्रो० एस० के० पाठक का निबन्ध प्रधानतः बौद्ध वाङ्मय, विशेष कर भोट साहित्य के वर्गीकरण पर ही केन्द्रित है ( पृ० 434–438 )। इसी प्रसंग में पाँच अथवा दस विद्या-स्थानों का भी उल्लेख हुआ ( पृ० 449,458 )। वसन्ततिलकटीकाकार ने परकीय पक्ष से चतुर्दश विद्या-स्थानों और स्वकीय पक्ष से पाँच विद्या-स्थानों का वर्णन किया है ( पृ० 72 )। सामान्यतः शब्दविद्या, शिल्प, चिकित्सा, प्रमाणशास्त्र और अध्यात्म विद्या का पाँच विद्या-स्थानों और काव्य, छन्द, अभिधान ( कोश ), नाटक और ज्योतिष को मिलाकर दस विद्या-स्थानों का उल्लेख बौद्ध वाङ्मय में मिलता है।

सम्पादन और अनुवाद के विषय में यहाँ अन्य दिनों में भी महत्त्वपूर्ण चर्चा हुई। पदों का सही विच्छेद या संयोजन न हो पाने से अर्थ को समझने में किस प्रकार की कठिनाई आ जाती है, इसका यहाँ अनेक स्थलों ( पृ० 156,260,292-294 ) पर निदर्शन हुआ है। भट्ट कुमारिल के शिष्य प्रभाकर के विषय में तो "अत्र तु नोक्तम्, तत्रापि नोक्तम्" वाक्यावली वाली किंवदन्ती प्रसिद्ध ही है। इस समस्या का सामना प्रायः प्रत्येक सम्पादक को करना पड़ता है। पर्याप्त हस्तलेखों के रहते हुए भी कभी-कभी इस समस्या का समाधान नहीं होने पाता। ऐसी अवस्था में सम्पादक का स्वयं अपना ज्ञान ही उसकी सहायता कर सकता है। यहाँ सम्पादक ने सावधानी न बरती, तो उसका यह दोष कुछ पाठकों के लिये शिर-दर्द पैदा कर सकता है।

मध्यमककारिका के रचयिता नागार्जुन और पंचक्रम के रचयिता नागार्जुन एक नहीं हैं। इसी तरह से प्रसन्नपदा के कर्ता चन्द्रकीर्ति और प्रदीपोद्योतन के कर्ता चन्द्रकीर्ति एक नहीं हैं, इस तरह के प्रश्नों पर भी यहाँ विचार हुआ ( पृ० 176-177 )। हमें कश्मीर के और मिथिला के ऐसे अनेक आचार्यों की नामावली और साहित्य उपलब्ध होता है, जिनमें उनकी दार्शनिक विद्वत्ता के साथ तन्त्रशास्त्रीय उपासना-पद्धति का अद्भुत संमिश्रण देखने को मिलता है। इसको

देखते हुए यह सोचना तो पूरी तरह से गलत है कि कोई दार्शनिक विद्वान् तन्त्रशास्त्र का ग्रन्थ नहीं लिख सकता। केवल इसी आधार पर दार्शनिक और तान्त्रिक नागार्जुन और चन्द्रकीर्ति की अलग सत्ता मानना कथमपि युक्तिसंगत नहीं माना जा सकता। ये अलग-अलग हैं या एक ही हैं, इस समस्या के समाधान के लिये हमें अभी और अधिक परिश्रम करना पड़ेगा। यह तभी सम्भव है, जब हम इनके व्यक्तित्व को अलग-अलग काल-खण्ड में विभक्त कर सकें और इसके लिये अन्य अनेक प्रमाणों के साथ समकालीन अथवा परवर्ती साहित्यिक प्रमाण भी प्रस्तुत कर सकें। यह काम उद्धरणों के आधार पर बड़ी आसानी से किया जा सकता है।

प्रायः प्रत्येक आचार्य अपने पूर्ववर्ती आचार्यों के वचनों को ग्रन्थ-ग्रन्थकार का नाम लेकर अथवा बिना नाम लिये उनके मत का खण्डन अथवा मण्डन करने लिये अथवा अपने मत की पुष्टि के लिये उद्धृत करते हैं। ऐसे सभी उद्धरणों का स्थाननिर्देश करने का प्रयत्न सम्पादक को अवश्य करना चाहिये। कठोर परिश्रम-साध्य होते हुए भी इसका अत्यधिक महत्त्व है, इस बात का उल्लेख यहाँ अनेक प्रसंगों पर हुआ है। इन उद्धरणों से ग्रन्थ के संशोधन में कितनी सहायता मिलती है, इसका उल्लेख प्रो० अनन्तलाल ठाकुर ने किया है ( पृ० 203 )। प्रो० लक्ष्मीनारायण तिवारी ने अभिधर्मकोश की स्फुटार्था टीका में उपलब्ध चूर्णिका के अनेक उद्धरणों की चर्चा की है ( पृ० 366 )। लुप्तागमसंग्रह के दो भागों में लगभग 400 ग्रन्थों और ग्रन्थकारों के उद्धरण संगृहीत किये गये हैं। 'धीः' पत्रिका के प्रत्येक अंक में इस तरह के वचनों का संग्रह किया जा रहा है। पूरे बौद्ध वाङ्मय के यत्र-तत्र उपलब्ध हो रहे इस तरह के वचनों का संग्रह और उनका स्थाननिर्देश करने का हम प्रयत्न करें, तो इस तरह की समस्याओं का निर्विवाद समाधान ढूँढा जा सकता है।

सम्पादन की पद्धति पर आजकल अनेक ग्रन्थ प्रकाशित हो रहे हैं, और इनमें से कुछ की चर्चा प्रो० लक्ष्मीनारायण तिवारी ने की है ( पृ० 216–217 )। इस विषय पर प्राचीन आचार्यों ने भी अपनी लेखनी चलाई है, इसकी भी चर्चा यहाँ हुई। प्रो० अनन्तलाल ठाकुर ने अभिनवगुप्त की नाट्यशास्त्र को टीका अभिनवभारती में इस विषय पर जो लिखा गया है, उसका अच्छा विवरण दिया ( पृ० 2 5–216 ) और प्रो० लक्ष्मीनारायण तिवारी ने बताया कि अभिनवगुप्त से भी पहले आचार्य वसुबन्धु ने अपनी व्याख्यायुक्ति में इस विषय पर विचार किया था। यह ग्रन्थ अभी संस्कृत में उपलब्ध नहीं है, किन्तु इसका तिब्बती अनुवाद मिलता है ( पृ० 216 )।

ग्रन्थ का सम्पादन करते समय पाठभेदों तथा टिप्पणियों को कहाँ दिया जाय, इस विषय पर भी यहाँ विचार हुआ। पाठभेदों को तो प्रायः उसी पृष्ठ पर मूल ग्रन्थ के साथ ही

दिया जाता है, किन्तु इनको भी ग्रन्थ-भाग में अमुक पाठ को ही क्यों स्वीकार किया गया, इस पर स्पष्ट टिप्पणी करते हुए अन्त में परिशिष्ट के रूप में ही दिया जाना चाहिये, ऐसा भी विचार यहाँ प्रकट किया गया ( पृ० 154 )। अब यह प्रश्न इससे जुड़ जाता है कि टिप्पणियाँ कहाँ दी जाँय। ऊपर यह स्पष्ट किया गया है कि पाठक को अधिक सुविधा पहुंचाना सम्पादक का कर्तव्य है। टिप्पणियों को कहाँ रखने में पाठकों को सुविधा होती है ? इस पर हम समझते हैं कि पाठ-भेद के साथ ही ग्रन्थ के विषय को अथवा ग्रन्थ की पंक्ति को स्पष्ट करने वाली छोटी-छोटी टिप्पणियाँ उसी पृष्ठ पर दी जाँय, इसी में पाठक को सुविधा रहेगी। पाठभेदों की गुणवत्ता अथवा ग्रन्थ के विषय को अधिक विस्तार से समझाने वाली टिप्पणियाँ ग्रन्थ के अन्त में परिशिष्ट के रूप में भी दी जा सकती हैं।

डॉ० गंगाधरन् ने यह सुझाव दिया कि व्याकरणगत अशुद्धि का संशोधन कर लेना चाहिये ( पृ० 271 )। यह सुझाव काव्य, नाटक, दर्शन आदि की परिष्कृत शैली की भाषा वाले ग्रन्थों के लिये ही लागू हो सकता है, किन्तु तन्त्रशास्त्र, पुराण इत्यादि के प्रसंग में इस नियम का पालन करना उचित नहीं होगा। यहाँ ( पृ० 189-190 ) विमलप्रभाकार को उद्धृत करते हुए बताया गया है कि लिंग, वचन, विभक्ति आदि का व्यत्यय यहाँ जान-बूझकर कर दिया जाता है। संकर-संस्कृत की भी यही स्थिति है। अतः ऐसे स्थलों पर मातृका में जो रूप उपलब्ध है, उसे ही स्वीकार करना उचित होगा। अधिक से अधिक यह किया जा सकता है कि उसके मूल रूप को सुरक्षित रखते हुए अपना सुझाव कोष्ठक में दे दिया जाय।

ग्रन्थ में आये उद्धरणों का स्थलनिर्देश मूल में किया जाय या टिप्पणी में, इस पर भी विद्वानों के अलग-अलग विचार सामने आये। एक तरफ तो यह कहा जाता है कि परम्परागत पण्डितों का यह कार्य नहीं है ( पृ० 298 ) और दूसरी तरफ यह भी आशंका व्यक्त की जाती है कि कहीं मूल मातृका में ही आकर स्थल को निर्दिष्ट किया गया हो, इस आशंका से बचने के लिये टिप्पणी में आकर-स्थल का निर्देश करना चाहिये ( पृ० 299 )। हमारी समझ में यह मनोवृत्ति एक अच्छे सम्पादक के लिये स्वीकार्य नहीं होनी चाहिये कि वह मात्र अपने पाण्डित्य का प्रदर्शन करने के लिये पाठक को परेशानी में डाले। निश्चित रूप से स्थल-निर्देश उद्धरण के साथ ही होना चाहिये। जिस देश में बड़े-बड़े ग्रन्थ बिना नाम के ही रच डाले गये हों, उस देश की यह प्रदर्शन की मनोवृत्ति उद्धरणों के स्थल-निर्देश तक ही सीमित न रहकर अशुद्ध पाठ को मूल में और शुद्ध पाठ को टिप्पणियों में देने के लिये हमें बाध्य करने लगती है।

"बौद्ध तन्त्रों की भाषागत समस्या" पांचवें सत्र का विचारणीय विषय था। इस विषय पर तीन निबन्ध पढ़े गये और उन पर विचार-विनिमय हुआ। यह पूरी सामग्री यहाँ 323-406 पृ०

में समाविष्ट है। भगवान् बुद्ध ने किस भाषा में उपदेश किया ? किन-किन भाषाओं में उनके उपदेश अनूदित हुए ? आदि विषयों के साथ यहाँ संकर-संस्कृत और अपभ्रंश भाषा के स्वरूप पर भी विचार हुआ। बौद्ध न्याय की स्वतन्त्र विकासपद्धति पर प्रो० रामशंकर त्रिपाठी ने अपने सुलझे हुए विचार प्रस्तुत किये और प्रो० अनन्तलाल ठाकुर ने भाषावृत्ति जैसे ग्रन्थों की चर्चा करते हुए बताया कि व्याकरण शास्त्र पर भी बौद्ध विद्वानों की स्वतन्त्र छाप रही है। उदाहरणों के देने में इन्होंने कभी पाणिनि और महाभाष्य ( पतंजलि ) का अनुसरण नहीं किया। इस प्रसंग में चान्द्र और कातन्त्र व्याकरण की भी चर्चा हुई। प्रो० सेम्पा दोर्जे ने अपने निबन्ध में तान्त्रिक ग्रन्थों की संस्कृत भाषा और सन्ध्या भाषा के साथ मन्त्रों की रचनापद्धति पर भी प्रकाश डाला। प्रो० लक्ष्मी-नारायण तिवारी ने वैदिक और लौकिक संस्कृत की विशेषताओं पर प्रकाश डालते हुए संकर-संस्कृत और पुराणों की संस्कृत की तुलना की। प्रो० नागेन्द्रनाथ उपाध्याय के निबन्ध में और उस पर हुए विचार-विनिमय में प्रधानतः अपभ्रंश भाषा और विभिन्न प्राकृत भाषाओं से संबद्ध प्रश्नों पर विचार हुआ। अपभ्रंश और प्राकृत वचनों की संस्कृत छाया दी जाय या नहीं, इस विषय पर भी यहाँ मनोरंजक विचार प्रस्तुत किये गये ( पृ० 400-404 )। प्रो० कामेश्वरनाथ मिश्र ने सरस्वतीकण्ठाभरण की कुछ अस्पष्ट अर्थवाली गाथाओं की चर्चा की। यही स्थिति प्रत्यभिज्ञा दर्शन के काश्मीर में रचित ग्रन्थों में आये अपभ्रंश भाषा के वचनों की भी है।

भाषाविषयक यह प्रश्न प्रायः प्रतिदिन चर्चित हुआ। पहले ही दिन इस प्रश्न पर बड़े विस्तार से चर्चा हुई कि बुद्धवचनों की भाषा संस्कृत, पैशाची, अपभ्रंश और प्राकृत ( मागधी ) मानी गई है ( पृ० 81-89 )। प्रो० लक्ष्मीनारायण तिवारी ने प्रश्न उठाया कि पालि भाषा में हमें शिलालेख क्यों नहीं मिलते ? उन्होंने लुडर्स तथा सिलवाँ लेवी का प्रमाण देते हुए कहा कि मागधी प्राकृत में ही पहले त्रिपिटक की रचना हुई। कुमारिल भट्ट द्वारा तन्त्रवार्त्तिक (1|3|12) में उद्धृत वचन भी पालि भाषा के नहीं हैं ( पृ० 258 )। बौद्ध संकर-संस्कृत की चर्चा में यह बात विशेष रूप से निखर कर सामने आई कि यह लोकभाषा के रूप में बोली जाने वाली संस्कृत भाषा है ( पृ० 367–369 )। तन्त्रशास्त्र की भाषा के रूप में संस्कृत, अपभ्रंश, संकर-संस्कृत और सन्ध्या-भाषा का संक्षिप्त उल्लेख यहाँ ( पृ० 189–190 ) हुआ और इस विषय पर प्रो० अनन्तलाल ठाकुर ने तन्त्रशास्त्र के षड्विध अर्थों को प्रस्तुत करते हुए अच्छा प्रकाश डाला ( पृ० 214–215 )। षड्विध अर्थ की चर्चा संक्षेप में पृ० 81 पर भी चन्द्रकीर्ति के प्रदीपोद्योतन के प्रसंग में आई है। डॉ० एस० बाहुलकर ने इसी से संबद्ध सात अलंकारों और चार प्रकार के न्यायों का उल्लेख किया है। यह सारा विषय एक प्रकार से सन्ध्या-भाषा के घेरे में आ जाता है। 'धीः' के छठे अंक ( पृ० 73-86 ) में प्रकाशित "सप्तविधालंकाराख्यायिका न्याय" शीर्षक निबन्ध में इन सभी विषयों पर अच्छा प्रकाशन डाला गया है।

अपभ्रंश भाषा और सन्ध्या भाषा पर इस कार्यशाला में एक दिन स्वतन्त्र रूप से भी विस्तार से विचार-विनिमय हुआ। इस प्रसंग में सिद्ध साहित्य और चचा ( चर्या ) गीतों पर भी चर्चा हुई। इसका पूरा विवरण यहाँ ( पृ० 476-487 ) देखा जा सकता है।

अर्थ के ही प्रसंग से जुड़ी हुई एक और समस्या यह है कि अनेक शब्द अपने पुराने अर्थ को छोड़कर नये अर्थ में प्रयुक्त होने लगते हैं। इस विषय की यहाँ कोई विशेष चर्चा तो नहीं हुई, किन्तु एक प्रश्न के रूप में यहाँ ( पृ० 288 ) यह विषय उपस्थापित हुआ कि तैजस और वैकृत शब्दों का प्रयोग सांख्यकारिका में जिस अर्थ में हुआ है, वही अर्थ आगमशास्त्र में प्रयुक्त इन शब्दों का नहीं है और इस अर्थ की भिन्नता के कारण अभिनवगुप्त जैसे विद्वान् भी इसकी चपेट में आ गये हैं। इस विषय की चर्चा हमने [1]अन्यत्र की है।

अपभ्रंश भाषा के सम्बन्ध में यहाँ ( पृ० 481 ) कुछ विद्वानों के नाम गिनाये गये हैं, किन्तु सही बात यह है कि इनमें से कोई भी इस भाषा से जुड़ा हुआ नहीं है, प्रो० नागेन्द्रनाथ उपाध्याय सरीखे एक दो व्यक्तियों को छोड़ दिया जाय, तो पूरा उत्तर भारत इस भाषा से नितान्त अपरिचित है। इस भाषा के विषय में यहाँ जिस तरह से विचार-विनिमय हुआ, उससे तो ऐसा लगता था कि जैसे इस भाषा का जानकार अब कोई रह ही नहीं गया है, किन्तु प्रो० नथमल टाटिया ने इस भाषा के ज्ञाता एक विद्वान् का नाम सुझाया। बाद में इनसे सम्पर्क स्थापित किया गया। ये हैं अहमदाबाद के प्रो० एन. एच. भायाणी। ये इस भाषा के परिनिष्ठित विद्वान् हैं। हमें यह जानकर सन्तोष हुआ कि सरस्वतीकण्ठाभरण और अभिनवगुप्त के प्रत्यभिज्ञा दर्शन के ग्रन्थों में उद्धृत इस भाषा के वचनों को परिष्कृत कर संस्कृत छाया आदि के साथ इन्होंने बहुत पहले ही प्रकाशित करा दिया है। संक्षेप अथवा विस्तार से इन्होंने अपभ्रंश भाषा के साहित्य और प्राचीन रचनाकारों पर पर्याप्त प्रकाश डाल कर यह सिद्ध कर दिया है कि अपभ्रंश भी एक परिनिष्ठित स्वतन्त्र साहित्यिक भाषा रही है।

बौद्ध तन्त्र-ग्रन्थों में स्थान-स्थान पर अपभ्रंश भाषा के वचन मिलते हैं। हमारे सामने इनको सही रूप में प्रस्तुत करने की समस्या थी। अब हमें एक समर्थ विद्वान् का सहयोग इसमें मिलने लगा है। साथ ही दुःख इस बात का है कि डॉ० भायाणी इस बात से चिन्तित थे कि कोई नवयुवक इस ओर प्रवृत्त नहीं हो रहा है। हमें लिपियों के प्रशिक्षण के समान ही इस भाषा के प्रशिक्षण की भी व्यवस्था करनी चाहिये।

---

1. सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय से 'अष्टप्रकरण' नाम से प्रकाशित सिद्धान्त शैव दर्शन के आठ लघु ग्रन्थों के समूह का संस्कृत उपोद्‌घात ( पृ. 37-38 ) देखिये।

प्राकृत अथवा अपभ्रंश वचनों की संस्कृत छाया देने के विरोध में इस कार्यशाला में अनेक विद्वानों के स्वर अत्यन्त मुखरित रहे हैं, यहाँ तक कि एक ही विद्वान् पहले इसके पक्ष में और बाद में विपक्ष में बोला। किन्तु संस्कृत छाया के अभाव में हम किसी भी ग्रन्थ के उस अंश से कैसे वंचित रह जाते हैं, इसका ताजा उदाहरण है अभी हाल में इटली से प्रकाशित अभिनवगुप्त का तन्त्रोच्चय नामक ग्रन्थ। उस संस्करण में अपभ्रंश भाषा के सभी वचनों को पूरी तरह से हटा दिया गया है। संस्कृत की छाया उपलब्ध होती, तो उसकी शायद यह दुर्गति न होती। अब इस ग्रन्थ के अपभ्रंश वचनों को भी संशोधन के लिये हमारे वरिष्ठ सहयोगी श्री जनार्दन पाण्डेय जी ने डॉ० भायाणी जी के पास भेजा है और उनका उत्तर भी आ गया है कि इनमें से कुछ वचनों का उद्धार वे पहले ही कर चुके हैं।

छठे सत्र का विषय था—तिब्बती और संस्कृत पाठ की तुलना। इस सत्र के लिये तीन निबन्ध प्राप्त हुए थे। पहले निबन्ध में ललितविस्तर को आधार बनाकर संस्कृत और भोट पाठों की तुलना प्रस्तुत की गई थी कि कैसे तिब्बती अनुवाद के सहारे संस्कृत पाठों का संशोधन हो सकता है। दूसरे निबन्ध में आधुनिक पद्धति से भोट वाङ्मय का किस प्रकार वर्गीकरण किया जा सकता है, इसकी पद्धति बताई गई है। तीसरे निबन्ध में तिब्बती अनुवादों के सहारे पाठशुद्धि, पाठनिर्धारण और पाठपूर्ति में किस प्रकार सहायता ली जा सकती है, इस पर प्रकाश डाला गया है। ये सभी निबन्ध इन पर हुए विचार-विनिमय के साथ यहाँ ( पृ० 407-489 ) संगृहीत हैं।

प्रथम और तृतीय निबन्ध की परिपाटी पर ही दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना में संस्कृत ग्रन्थों के सम्पादन का कार्य चल रहा है। सभी प्राप्त संस्कृत मातृकाओं से पाठ-संकलन कर लेने के बाद उस-उस ग्रन्थ के भोट अनुवाद के पाठों का भी संकलन किया जाता है और तब गुणवत्ता के आधार पर कभी-कभी भोट पाठ को ही मूल में स्थान दिया जाता है। इस बात का उल्लेख यहाँ ( पृ० 194 ) हो चुका है। द्वितीय निबन्ध में प्रदर्शित भोट साहित्य के वर्गीकरण को समुपस्थित विद्वानों का समर्थन नहीं मिल सका ( पृ० 449-459 )। विषय-विभाजन के प्रसंग में तन्त्रों के वर्गीकरण के लिये संमोहन तन्त्र को उद्धृत किया गया है ( पृ० 439-440, 460 )। इस विषय पर यहाँ पहले ही विचार किया जा चुका है। बौद्ध वाङ्मय के तिब्बती अनुवादों के साथ चीनी, मंगोली आदि भाषाओं में हुए अनुवादों की भी यहाँ स्थान-स्थान पर चर्चा हुई। अनुवाद के प्रसंग में इस पर प्रकाश डाला गया है। तिब्बती और चीनी अनुवादों की तुलनात्मक समीक्षा पर यहाँ ( पृ० 172-174, 205-208 ) अच्छा विचार-विनिमय हुआ। इससे यह बात स्पष्ट हो जाती है कि तिब्बती अनुवादों से पुनरुद्धार कार्य में जितनी सहायता मिल सकती है, उतनी चीनी अनुवादों से नहीं। साथ ही यह भी कि चीनी अनुवादों से हमें सूचनाएँ अधिक मिलती हैं। पुनरुद्धार की पद्धति पर भी यहाँ अच्छा विचार हुआ और प्रो० कामेश्वरनाथ मिश्र ने बताया कि इस संस्थान में यह कार्य किस प्रकार प्रारम्भ किया गया ( पृ० 339-340 )।

भिक्षु नोरबु शास्त्री ने एक प्रश्न उठाया कि कलाप व्याकरण के उणादिसूत्र में कहीं चार, कहीं पाँच अथवा छ: पाद मिलते हैं। इस प्रश्न पर जो विचार-विनिमय हुआ, उसका मूल प्रश्न से कोई संबन्ध नहीं था। इस प्रश्न का समाधान तो नहीं ही हुआ, इसको संयोजक की ही त्रुटि माना जा सकता है कि समय रहते उसने इसमें हस्तक्षेप नहीं किया और एक प्रश्न अनुत्तरित रह गया। अन्य अवसरों पर भी बुद्धवचन की भाषा ( पृ० 85-88 ), पांक्त पाठ ( पृ० 231 ), ग्रन्थों में क्षेपकों का समावेश ( पृ० 232-233 ), लेखक की मनोवृत्ति ( पृ० 308 ) आदि विषयों से संबद्ध विचार-विनिमय का स्तर कोई बहुत अच्छा नहीं माना जा सकता। आज के सत्र में भदन्त आनन्द कौसल्यायन भी उपस्थित थे और उन्होंने अपने व्यक्तिगत अनुभवों के आधार पर यह बताया कि प्रकाशन और अनुसन्धान के क्षेत्र में किन-किन विषयों पर विद्वानों को विशेष ध्यान देना चाहिये ( पृ० 461-464 )। यह महामनीषी अब हमारे बीच नहीं रहे और आगे के लिये उनके सत्परामर्श से हम वंचित हो गये हैं। लगता है मानव जीवन का अन्तिम सत्य यही है।

सप्तम सत्र का विषय पूरी तरह से तकनीकी था। इस सत्र में पाण्डुलिपि-संरक्षण की तकनीक से संबद्ध दो विशेषज्ञ विद्वानों के निबन्ध प्रस्तुत हुए और विचार-विनिमय में भी विशेष रूप से इस विषय से संबद्ध विद्वानों ने भाग लिया। इनमें प्रो० अनन्तलाल ठाकुर, डॉ० के० वी० शर्मा और डॉ० आर० बी० नारायण के विचार इस विषय के जिज्ञासुओं के लिये बहुत उपयोगी रहे। साधनहीन व्यक्ति या छोटी-छोटी संस्थाएँ अपने यहाँ संगृहीत हस्तलेखों को किस प्रकार सुरक्षा प्रदान कर सकती हैं, इस विषय पर भी यहाँ ( पृ० 517 ) प्रकाश डाला गया।

अन्तिम दिन की सायंकालीन बैठक में कार्यशाला का प्रतिवेदन प्रस्तुत करने के बाद पांच प्रस्ताव पारित किये गये। इनका स्वरूप यहाँ ( पृ० 531-532 ) देखा जा सकता है। इनमें से प्रथम तीन प्रस्तावों का कार्यान्वयन केन्द्रीय प्रशासन के सहयोग के बिना असंभव है। चौथे प्रस्ताव को कार्यरूप देने के लिये यह संस्थान अग्रसर है और यहाँ शीघ्र ही लिपियों के प्रशिक्षण की तथा सम्पादनकला पर कुछ व्याख्यानों के आयोजन की व्यवस्था की जा रही है। पांचवें प्रस्ताव को भी यह संस्थान कार्यरूप दे सकता है, किन्तु इस विषय पर अभी कोई योजना तैयार नहीं हो सकी है। लिपि-प्रशिक्षण के प्रसंग में विद्वानों ने ब्राह्मी और शारदा लिपि के प्रशिक्षण की भी व्यवस्था करने का सुझाव दिया था, किन्तु अभी प्रारम्भ में विभिन्न नेवारी लिपियों और बंगला के साथ मैथिली लिपि के प्रशिक्षण की ही बात सोची जा रही है। विचार-विनिमय के प्रसंग में तिब्बती साहित्य के इतिहास की रचना की भी बात उठी, किन्तु प्रत्येक संस्थान की अपनी सीमा होती है। पूरे काम का बोझ किसी एक ही संस्थान पर नहीं डाला जा सकता।

अन्त में सात दिन की कार्यशाला का प्रो० एस० रिनपोछे ने सुन्दर विश्लेषण किया ( पृ० 336-339 ), प्रो० अनन्तलाल ठाकुर का उपसंहार भाषण हुआ और इस संस्थान के वरिष्ठ आचार्य प्रो० कामेश्वरनाथ मिश्र के साधुवाद के साथ यह आयोजन समाप्त हुआ।

# ཆོས་ཀྱི་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས།

དཔལ་ནག་པོ་ཆེན་པོའི་བསྟོད་པ། ༡–༦

དཔལ་ནག་པོ་ཆེན་པོའི་བསྟོད་པ་དང་། དཔལ་སོ་སོར་བྲང་མ་ཆེན་མོའི་བསྟོད་པ་འདི་གཉིས་དཔར་དུ་མ་ཕྱིན་པའི་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས ( བསྟོད་ཨང་ ༡༥༤ དང་ ༡༧༢ ཤླཽ་ཀ་ངོས་ ༡༨༥–༡༨༦ ཅན་དང་ ༡༩༥–༡༩༧ ) ནས་ལེན་པ་ཡིན་ཞིང་། ཕྱོགས་བསྡུས་འདི་ནི་སློབ་དཔོན་ཆེན་པོ་དཔལ་འཇིག་རྟེན་མགོན་པོ་ ( ཤྲཱིཛགནྣཱཐཱཥྚཀམ྄ ) མཆོག་གི་སྐུ་སྐོར་དགེ་མཛོད་ནས་རྙེད་ཚུལ་དུས་དེབ་དང་པོའི་ལྡེབ་ཨང་ ༤༢–༦༣ ནང་ཞུས་ཡོད།

ཆེས་དཀོན་པའི་དཔེ་དེབ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད། ༧–༣༠

དུས་དེབ་འདིའི་ནང་གཞུག་གསལ་དཔེ་དེབ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད་ཞུས་ཡོད།

གཞུང་། མཛད་པ་པོ།

༡ དཔའ་བོ་གཅིག་པའི་བཤད་པ་གདུམ་ཆེན་ཁྲོ་བོའི་རྒྱུད།

༢ དཔའ་བོ་གཅིག་པའི་བཤད་པ་གདུམ་ཆེན་ཁྲོ་བོའི་དཀའ་འགྲེལ( པདྨ་ཅན )། བདེ་ཆེན་རྡོ་རྗེ་ཞབས།

༣ གདན་བཞིའི་རྒྱུད་རྒྱལ་ཆེན་པོ།

༤ གདན་བཞི་རྒྱུད་རྒྱལ་ཆེན་པོའི་རྣམ་བཤད།

༥ གདན་བཞི་རྒྱུད་རྒྱལ་ཆེན་པོའི་དཀའ་འགྲེལ( མིདྲཔཱད )། མི་ཐུབ་ཟླ་བ།

༦ ཀརབླཱི་ར་སྙིང་པོའི་རྒྱུད།

༧ ཀུརུཀུལླའི་རྒྱུད།

༨ འཁོར་ལོ་བདེ་མཆོག་གི་རྣམ་བཤད།

༩ འཁོར་ལོ་བདེ་མཆོག་གི་དཀའ་འགྲེལ། རྒྱལ་བཟང་།

༡༠ གཙང་བྱེད། ཀཎེ་རི་པཱ།

༡༡ བྱིན་གྱིས་བརླབ་པའི་སྔགས།

ནང་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་པ་ཁག་ཕྱོགས་བསྡུས། ༣༤–༣༩

དུས་རེབ་སྔ་མ་རྣམས་སུ་འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་རྒྱུད་གཞུང་གཞན་པ་རྣམས་སུ་གསལ་བའི་གསུང་རབ་ཁག་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད། སྐབས་འདིར་དུས་འཁོར་འགྲེལ་བ་དྲི་མེད་འོད་ཀྱི་ལེའུ་གསུམ་པ་དང་བཞི་པར་གསལ་བའི་གཞུང་གཞན་རྣམས་ཀྱི་གསུང་རབ་ཁག་གསལ་ཞུ་བྱས་ཡོད། འགྲེལ་བ་དྲི་མེད་འོད་ཀྱི་ལེའུ་དང་པོ་གཉིས་རེབ་ཁག་དང་པོའི་ཚུལ་དུ་དཔར་བསྐྲུན་ཞུས་ཡོད་པ་དེའི་ནང་ནས་གོང་གསལ་ཆ་རྐྱེན་ཁག་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཏེ་དུས་རེབ་སྔ་མ་རྣམས་སུ་བཀོད་ཡོད། ལེའུ་གསུམ་པ་དང་བཞི་པ་གཉིས་ཀྱི་ལག་བྲིས་མ་དཔེ་འཆར་གཞི་འདིའི་ལས་ཁུངས་སུ་ཡོད་པས་མི་རིང་བར་རེབ་ཁག་གཉིས་པའི་ཚུལ་དུ་དཔར་སྐྲུན་ཞུ་རྩིས་ཡིན། དུས་རེབ་འདིའི་ནང་ཀ་རྣགས་ཅན་རྒྱ་དཔེའི་ལྡེབ་གྲངས་འཚོལ་ཞིབ་གཟིགས་བདེའི་ཆེད་ལག་བྲིས་མའི་ལྡེབ་གྲངས་ཀྱང་ཤད་གུག་ནང་དུ་བསྟན་ཡོད། ཕྱག་དཔེ་འདིའི་སྐོར་དུས་རེབ་བདུན་པའི་ནང་དུའང་ངོ་སྤྲོད་རྒྱས་པར་ཞུས་ཡོད།

ནང་པའི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་དགོངས་པ། ༣༤–༤༣

ཧྲཱིཿདུས་རེབ་སྔ་མ་བཅུ་གཅིག་ཏུ་འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་ནང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་དུ་མ་ཞིག་ནས་གལ་ཆེའི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་རྣམ་བཤད་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད། སྐབས་འདིར་རིགས་ལྡན་པདྨ་དཀར་པོས་མཛད་པའི་དུས་འཁོར་བསྡུས་རྒྱུད་རྒྱལ་པོའི་

འགྲེལ་བ་དྲི་མེད་འོད་ཀྱི་ལེའུ་གསུམ་པ་དང་བཞི་པའི་ལག་བྲིས་མ་དཔེ་ནས་ཕྱུན་རིན་······ ཆོས་ཚིག་ཁག་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད། མཆྱེན་གསལ་ལྟར་ཞིང་ག་ཤེགས་སློབ་དཔོན་འཛིག་རྟེན་མགོན་པོ་ ( ཛགནྣཐཔུཥྤ ཉྫ ཡ ) མཆོག་གིས་གོང་གསལ་འགྲེལ་བ་དྲི་མེད་འོད་ཀྱི་ལེའུ་དང་པོ་དང་གཉིས་པ་གཉིས་རེབ་ཁག་དང་པོའི་ཚུལ་དུ་འདི་ག་དབུས··· ངོད་ཀྱི་ཚེས་མགྲོའི་གཙུག་ལག་སློབ་ཁང་གི་འཕགས་ངོད་གསུང་རབ་ངོད་སྒྲིང་བཙུ······· གཅིག་པའི་ཁོངས་སུ་དཔར་བསྐྲུན་ཞུས་ཡོད་པ་དེ་བཞིན་རེབ་ཁག་གཉིས་པ་ཡང་གཙུག་ལག་སློབ་ཁང་འདི་རང་གི་ནང་པའི་ཆེས་དཀོན་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་ཞིབ་འཚར་གཞིའི་ལས་སྒེའི་ཁོངས་ནས་ཞུ་བསྒྲིགས་བྱས་ཏེ་དཔར་སྐྲུན་ཞུ་རྩིས་ཡོད། ཕྱོགས་བསྡུས་ཕྱུན་མེན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་ངེས་པར་སྟོན་པ་ལག་བྲིས་མ་དཔེའི་ལྡེབ་གྲངས་གཞིར་བཞག་བྱས······ ཡོད།

ནང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་རྣམས་སུ་གསལ་བའི་ཕྱག་རྒྱ་འགའ་ཞིག ༤༣–༤༨

དུས་རེབ་དང་པོ་དང་། གསུམ་པ། བདུན་པ་དགུ་པ་རྣམས་སུ་ཕྱག་རྒྱ་བཞི་བརྒྱ་ཙམ་གྱི་མཚན་ཉིད་བཀོད་ཟིན་པ་ལྟར། དུས་རེབ་འདིའི་ནང་དེ་བཞིན་ག་ཤེགས་པའི་ཕྱག་རྒྱ་དང་། མཚན་མའི་ཕྱག་རྒྱ། རིགས་ཀྱི་ཕྱག་རྒྱ་བཅས་ཀྱི་མཚན་ཉིད་བཀོད་ཡོད།

རྡོ་རྗེ་དབྱིངས་ཀྱི་དཀྱིལ་འཁོར་ཆེན་པོ། ༤༩–༦༦

རྒྱུད་སྐྲབ་པར་དཀྱིལ་འཁོར་ནི་མེད་དུ་མི་རུང་བ་ཞིག་ཡིན། རྡོ་རྗེ་སློབ་དཔོན་གྱིས་སློབ་མ་དཀྱིལ་འཁོར་དུ་བཙུག་སྟེ་དབང་བསྐུར་བར་མཛད། མཁའ་དབྱིངས་དཀྱིལ་འཁོར་དང་རྡོ་རྗེ་དབྱིངས་ཀྱི་དཀྱིལ་འཁོར་ཆེས་སྤྱི་མོ་ཞིག་ནས་དར་ཡོད། རྒྱ་ནག་དང་ཉི་ཧོང་དུ་དཀྱིལ་འཁོར་འདི་དར་ཁྱབ་ཆེན་པོ་བྱུང་བ་ཡིན། དཀྱིལ་འཁོར་འདི་གཉིས་ཀྱི་གཙོ་བོ་དེ་བཞིན་ག་ཤེགས་པ་རྣམ་པར་སྣང་མཛད་ཡིན། དཀྱིལ་འཁོར་འདིའི་རྣམ་བཤད་འཇིགས་མེད་སྦས་པའི་རྗོགས་པའི་རྣལ་འབྱོར་ཕྲེང་བར་གསལ་འདུག་འཇམ་དཔལ······

མཚན་བརྗོད་ཀྱི་ལེའུ་གཅིག་རྡོ་རྗེ་དབྱིངས་ཀྱི་དཀྱིལ་འཁོར་དང་འབྲེལ་བ་འདུག   སྔགས་པའི་རྡོ་རྗེའི་འགྲེལ་པར་མཚན་སྡུགས་ཡི་གེའི་ཀང་པས་དཀྱིལ་འཁོར་གྱི་ལྷ་ཚོགས་ངེས··· སྟོན་བྱས་ཡོད་པ་དག་སྐབས་འདིར་བཀོད་ཡོད་པ་དང་འབྲེལ་རྡོ་རྗེ་དབྱིངས་ཀྱི་དཀྱིལ······ འཁོར་གྱི་རང་བཞིན་སྐོར་ཡང་གསལ་བཤད་བྱ་རྒྱུར་འབད་རྩོལ་བྱས་ཡོད།

སྡོམ་པ་འབྱུང་བའི་རྒྱུད་ཀྱི་ཚིགས་བཅད་ཕྱེད་མའི་ཀ་མད་རིམ་པ།   ༦༧–༨༨

དུས་དེབ་སྔ་མ་རྣམས་སྔར་སྐབས་འདིར་ཡང་ཉམས་ཞིབ་པ་རྣམས་ཀྱི་གཟིགས་བདེའི་ཆེད་སྡོམ་པ་འབྱུང་བའི་རྒྱུད་ཀྱི་ལེའུ་དང་ཚིགས་བཅད་ཀྱི་གྲངས་རྣམས་གཞི་རྟེན་དུ་བྱས་ཚིགས་བཅད་ཕྱེད་མའི་ཀ་མད་རིམ་པ་བཀོད་ཡོད།   སྡོམ་པ་འབྱུང་བའི་རྒྱུད་ནི་སྔགས་བླ་མེད་ཀྱི་མ་རྒྱུད་གྲས་ཡིན་ལ་གཞུང་འདིར་ལེའུ་ ༢༢ བཞུགས་ཡོད་པ་ལས་ཉི··· ཧོང་གི་མཁས་དབང་ཤི་ནི་ཙི་ཙུད྄་མཆོག་གིས་ལེའུ་བཅུ་དགུ་འདེམས་སྒྲུག་ཏུས་དེ་སྡོམ་པ་·· འབྱུང་བའི་རྒྱུད་ཀྱི་ལེའུ་ཕྱོགས་བསྡམས་ཞེས་པའི་མཚན་ཐོག་ནས་ལེགས་སྦྱར་དང་བོད······ ཡིག་དབྱིན་ཇིའི་འགྱུར་བཅས་མཉམ་དུ་ཞུ་སྒྲིཊ་ཀྱིས་ཊོ་ ཀྱོ་ཊོ་ཀཱ་སེ་ཏོ་པར་ཁང་ནས་ཕྱི་ལོ····· ༡༩༧༤ ལོར་དཔར་སྐྲུན་བྱས་ཡོད།   གོང་གསལ་ཞུ་ཆེན་པ་དེ་རང་གིས་ལེའུ་སོ་གཅིག་པ་ལོགས་སུ་ཉི་ཧོང་གི་འགྱུར་དང་བཅས་ཞུ་སྒྲིགས་མཛད་དེ་ནཀཱ་སུ་རཱའི་དྲན་བརྟེན་དེབ་ཕྲེབ་གྲངས ༢༩༣–༣༠༨ ནང་དུ་དཔར་བསྐྲུན་བྱས་འདུག

སྡོམ་པ་འབྱུང་བའི་རྒྱུད་དང་འབྲེལ་བའི་ལེགས་སྦྱར་གྱི་འགྲེལ་བ་གཉིས་ཀྱི······ ལག་བྲིས་མ་དཔེ་རྙེད་རྒྱུ་ཡོད་པ་དག་ལས་གཅིག་ནི་སློབ་དཔོན་རིན་ཆེན་འཚོས་མཛད···· པའི་སྡོམ་པ་འབྱུང་བའི་རྒྱུད་ཆེན་པོའི་དཀའ་འགྲེལ་པདྨ་ཅན་དང་།   གཉིས་པ་སྡོམ་པ·· འབྱུང་བའི་མཆན་བུ་ཡིན།   སྡོམ་འབྱུང་མཆན་བུའི་རྣམ་བཤད་དུས་དེབ་བཅུ་གཅིག་པའི་ཆེས་དཀོན་པའི་དཔེ་དེབ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད་ནང་བྱས་ཡོད།   སྡོམ་པ་འབྱུང་བའི་རྒྱུད་ཆེན་པོའི་དཀའ་འགྲེལ་པདྨ་ཅན་གྱི་བོད་འགྱུར་བསྟན་འགྱུར་ ( སྡེ。བསྟན。རྒྱུད་ཁ་པ ) ནང་བཞུགས་ཡོད།

ཆེས་དཀོན་པའི་གསུང་རབ་ཁག་གི་ཅ་བའི་མ་དཔེ། ༨༩–༡༡༣

འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་དུས་རབས་བཅུ་པ་དང་བཅུ་གཅིག་པ་གཉིས་སུ་ཕྱི་ནང····
ཀྱལ་ཁབ་ཀྱི་དཔེ་མཛོད་སྣ་ཚོགས་སུ་བཞུགས་པའི་ནང་པའི་བསྡོད་པ་གལ་ཆེའི་ལག་བྲིས··
གསུང་རབ་རྣམས་ཀྱི་སྐོར་གསལ་ཞུ་བྱས་ཡོད་པ་དེ་བཞིན་སྐབས་འདིར་ལག་བྲིས་མ་རྒྱུད་
གཞུང་གཞན་རྣམས་ཀྱི་སྐོར་བཀོད་ཡོད།

ནཱ་རོ་ཆོས་དྲུག་ལས་འཕོ་བའི་སྐོར། ༡༡༤–༡༡༨

དུས་རབས་སྔ་མ་རྣམས་སུ་ནཱ་རོ་ཆོས་དྲུག་ལས་ལྟའི་རྣམ་བཤད་བྱས་ཡོད་པ་དེ···
བཞིན་སྐབས་འདིར་མཐའ་མ་འཕོ་བའི་སྐོར་འགྲེལ་བཤད་མདོར་བསྡུས་བྱས་ཡོད། མདོར་
བསྡུ་ན་འཕོ་བའི་གདམས་པ་ནི་ནཱ་རོ་ཆོས་དྲུག་གི་སྙིང་པོ་ལྟ་བུ་ཡིན་པས་སྒྲུབ་པ་པོ་སངས་
རྒྱས་ཀྱི་དག་པའི་ཞིང་དུ་འདྲེན་པའམ་སྐྱེ་གནས་མཆོག་ཏུ་འགྱུར་པར་འགོད་པར་བྱེད་དོ།།

རྙིང་མའི་ཆོས་རྒྱུད་དང་ལྷ་སྒོམ་གྱི་རྣམ་བཞག་མདོར་བསྡུས། ༡༡༩–༡༣༡

བཅོམ་ལྡན་འདས་དེ་བཞིན་གཤེགས་པ་མངོན་པར་རྫོགས་པར་སངས་རྒྱས་པའི་
རྗེས་སུ་གདུལ་བྱ་རྣམས་ཡང་དག་པའི་ལམ་བཟང་དུ་བཀྲི་བར་བྱ་དའི་ཕྱིར་དམ་ཆོས་བདུད་
རྩིའི་གདམས་པ་འཁོག་ཅིང་བཞུགས་པར་མཛད། སྔོན་པ་ཐུགས་རྗེ་ཅན་དེའི་གསུང་
བཟང་བདུད་རྩིའི་རྒྱུན་གངས་ཅན་བོད་དབང་ཁྱབ་ཡོད་པ་དེར་རྙིང་མ། བཀའ་བརྒྱུད།
ས་སྐྱ་དང་དགེ་ལུགས་ཏེ་ཆོས་རྒྱུད་ཆེན་པོ་བཞིའི་ཚུལ་དུ་དར་ཁྱབ་བྱུང་ཡོད་པ་དག་གི་རྗོ····
རྗེ་ཐེག་པའི་མན་ངག་གཙོར་བྱས་སྒྲུབ་རྒྱུད་དང་དེ་དག་གིས་ཉམས་བཞེས་གཙོ་བོར་མཛད་
པའི་གདམས་ངག་རྣམས་ཀྱི་སྐོར་རིམ་པས་གསལ་ཞུ་བྱ་ངེས་ལ། སྐབས་འདིར་ཐོག་
མར་ཆོས་རྒྱུད་རྙིང་མའི་སྐོར་ལ་འགྲེལ་བརྗོད་མདོར་བསྡུས་བྱས་ཡོད།

## རྒྱུད་ཀྱི་ངོ་བོ་དང་ནང་གསེས་དབྱེ་བ། ༡༣༢–༡༥༢

གོང་གསལ་འགོ་བརྗོད་འོག་རྡོ་རྗེ་དུས་དེབ་སྟེ་མ་ ( ༥–༧,༩ ) རྣམས་སུ་བྱ་རྒྱུད་ལ་སོགས་པའི་ངོ་བོ་དང་། ནང་གསེས་དབྱེ་བ། དེའི་སྒྲུབ་པའི་ཐབས་བཅས་ཀྱི་སྐོར་ལ་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས་བྱས་ཡོད་པ་དེ་བཞིན་སྐབས་འདིར་ཡང་རིམ་པ་དེའི་ཁོངས་རྣལ་འབྱོར་རྒྱུད་ཀྱི་ངོ་བོ་དང་། མངོན་འབྱུང་དང་། སྒྲུབ་ཐབས་ལ་སོགས་པའི་སྐོར་མདོར་བསྡུས་ཐོག་གསལ་བཤད་བྱ་རྒྱུར་འབད་རྩོལ་བྱས་ཡོད་པ་འདིའི་སྟེ་འགྲོས་དུས་····· དེབ་བཅུ་གཅིག་པའི་ནང་དུ་ཞུས་ཡོད།

## ཞུ་སྒྲིགས་བྱ་ཚུལ་གྲུབ་མཐའ་དང་དེའི་ཐབས་ཚུལ་ལ་བལྟ་ཞིབ། ༡༥༣–༡༧༢

ཟླ་ཊ་དབུས་བོད་ཀྱི་ཆེས་མཐོའི་གཙུག་ལག་སློབ་ཁང་གི་ཁོངས་ལས་ཀ་བྱེད་···· བཞིན་པའི་ནང་པའི་ཆེས་དཀོན་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་ཞིབ་འཆར་གཞིའི་སྡེ་ཚན་ནས་ཕྱི་ལོ་ ༡༩༨༨ ཟླ་བ་ ༥ པའི་ཚེས་ ༣–༨ བར་གོ་སྒྲིགས་ཞུས་པའི་ཉིན་བདུན་གྱི་བགྲོ་གླེང་ལས་གཞིའི་འགྲེལ་བཤད་དང་རྩོམ་ཡིག་གྲོས་བསྡུར་བཅས་སུ་ཐོན་པའི་དགོངས་འཆར་རྣམས་ཀྱི་སྐོར་རྣམ་དཔྱད་མདར་བསྡུས་བྱས་ཡོད་པའི་སྟེ་འགྲོས་དུས་དེབ་བཅུ་གཅིག་པའི་ནང་དུ··· ཞུས་ཡོད།

## ABSTRACT OF THE ARTICLES

*Śri-Mahākāla and Śri-Mahāpratisarā-Stotram* 1-6

These two stotras ( hymns ) occur in the private collection of late Prof. Jagannath Upadhyaya. They refer to *Stotra* no. 154 and 174, folio no. 185-186 and 195-197 respectively in the collection of unpublished Stotras. Description of the above *Stotras* is given on page no. 42-63 in the first issue of *Dhiḥ*.

*Introduction of Rare Texts* 7-24

The present issue introduces the following texts under the above title :

1. Ekallavīrākhya Caṇḍamahāroṣaṇa Tantra
2. Ekallavīrākhya Caṇḍamahāroṣaṇa Pañjikā "Padmāvati"-Mahāsukhavajrapāda
3. Catuṣpīṭhamahātantrarāja
4. Catuṣpīṭhamahātantrarājavivṛtti
5. Catuṣpiṭhamahātantrarāja Pañjikā '*Mitapadā*'-Durjayacandra
6. Karavīra Hṛdayatantra
7. Kurukullātantra
8. Cakrasaṁvara Vivṛtti
9. Cakrasaṁvara Pañjikā-Jayabhadra
10. Śucikaraṇa-Kaneripā
11. Adhiṣṭhānamantra

*The lost Bauddha Vacanas* 25-34

Under the above title in the previous issues of *Dhiḥ*. excerpts from the other tantric texts which are found referred to in a particular tantric text are being collected. In the current issue, excerpts from other tantric texts found referred to in the third and fourth chapters of *Vimalaprabhā Kālacakratantraṭīkā* are quoted. From the published first volume of *Vimalaprabhā* containing I and II chapters of this institute, the above mentioned materials were collected and given in the previous issues. Ms. of *Vimalaprabhā*'s III and IV chapters are being edited through the Rare Buddhist Text Research Project which will be shortly published as a second volume in which folio no. of Ms. named Ka is given and also page no. of copied Ms. is inserted in the brackets for the convenience of readers. More information regarding this text can be found in the 7th issue of *Dhiḥ*.

*Glossary of Buddhist Technical Terms* 35-52

In the previous issues of *Dhiḥ*, under the same title, definitions of Buddhist technical terms from the Buddhist tantric treatises have been collected and brought

out. The present issue brings forth the collection of technical terms from the Ms. of the III and IV chapters of the *Vimalaprabhā*, the commentary of *Laghukālacakratantrarāja* of Kalkiśripuṇḍrīka. The Institute will be publishing the above chapters as the *Vimalaprabhā*-II volume. We are well aware that the *Vimalaprabhā*-I volume containing I and II chapters edited by late Prof. Jagannath Upadhyaya was published by *CIHTS* under its Tibeto-Indological Book Series XI. The collected technical terms given in this issue are referred to on the basis of the folio number of the Ms.

*Mudrās in Buddhist Tantra* 53–58

Definitions of about 400 mudrās were given in issues 1,3,7 and 9 of *Dhiḥ*. In this issue definition of *Tathāgatamudrā*, *Cinhamudrā* and *Kulamudrā* are given.

*Vajradhātu Mahāmaṇḍala* 59–66

Maṇḍala is an essential part in *Tantra* practice. The Vajrācārya leads the disciple into the *Maṇḍala* and then gives initiation. The *Garbha-dhātumaṇḍala* and *Vajradhātu-maṇḍala* have been prevailing from the very ancient time and widely flourished in China and Japan. *Vairocana Tathāgata* is the primary deity in both these maṇḍalas. Abhayākara Gupta has defined about the *maṇḍala* in his *Niṣpannayogāvali*. One of the chapters of the *Mañjuśrināmasaṃgīti* is related with the *Vajradhātu-mahāmaṇḍala*. The assemblage of deities of the maṇḍala which are shown through the *Nāmamantrākṣara* ( mantra letter of name ) in the commentary of Vilāsavajra on *Nāmasaṃgīti* are presented in this issue and have also attempted to bring out the characteristics of *Vajradhātumahāmaṇḍala*.

*Saṃvarodayatantram Ślokārdhānukramaṇi* 67–88

As in the previous issues of *Dhiḥ*, the current issue also, for the convenience of researchers, offers the *Ślokārdhānukramaṇi* based on *Śloka* number and chapter number of the Saṃvarodayatantra. The *Saṃvarodayatantra* is the *Mothertantra* of *Anuttaratantra* which comprise of 33 chapters. Out of these the Japanese scholar Shinichi Tsuda selected 19 chapters and published a text entitled *Saṃvarodayatantra selected chapters* with English translation and Sanskrit and Tibetan versions edited, from Tokyo, Tokusido Press in 1974. The same author separately edited the 31st chapter and Published with Japanese translation in pp 293–308 in Nakamura Commemoration Volume. Two Sanskrit commentaries related with *Saṃvarodayatantra* are obtained in the form of Ms. 1. Ācarya Ratnarakṣita's *Saṃvarodayatantra Pañjikā* ( *Padminī* ) and 2. *Saṃvarodayatantra ṭippaṇī*. Description of *Saṃvarodayatantra* is given in the 11th issue of *Dhiḥ* under the title *Introduction of Rare Texts*. Tibetan translation of *Saṃvarodayatantra Padminindruma* ( Toh. 1420 ) is available in the Tangyur.

*Basic material for Rare Buddhist Texts* 89-113

In the 10th and 11th issues of *Dhīḥ* under the above title, informations about important Ms. of the *Bauddha Stotra* texts preserved in various libraries inland and abroad were given. The present issue brings forth information about other remaining Ms. from the *Tantric* texts.

*Saṁkramaṇa Yogasādhana of Naropā* 114-118

Out of the six meditational practices of *Naropā*, descriptions of five *Yogasādhana* are given in the previous issues. The current issue describes the sixth or final meditational practice i.e. the *Saṁkramaṇa Yoga*. Briefly, the *Saṁkramaṇa Yoga* is the most important practice amongst the six which adorns the practioner with the appearance of the Buddha's pureland.

*Brief introduction of traditional Philosophy and Practice of rNyingma Sampradāya* 119-131

The *Tathāgata Buddha*, after attaining *Buddhahood*, continued to preach discourses to bring disciples along the holy path. The same teaching began to prosper in Snow Land ( Tibet ) where it gradually developed into four major sects: *rNyingma*, *bKḥa rGyud*, *Sa sKya* and *dGe lugs*. Starting with this issue, the Instructional Teaching of the *Vajrayāna* tradition and traditional practices of the four major sects of Tibet in general and the teachings on which these mainly rely will be brought out. A brief article on *rNyingmapa* tradition is given in this issue.

*Nature and Orders of Tantra* 132-142

A thematic study of the nature of *Kriyātantra*, other tantra-forms, their offshoots and methods of practice occurs in previous issues. The order is repeated here to highlight the conceptual methods of yogic accomplishments. This issue brings continuation of the article on the above title given in the 11th issue.

*Elements and Practices of Editing* 143-152

The Rare Buddhist Texts Research unit of the Institute projected a workshop on the above theme during 2-8 April, 1988, which published its entire result in a condensed form as *Sampādana Ke Siddhānta Aura Upādāna*. A succinct account of it is given here. This issue brings continuation of the article on the above title given in the 11th issue.

●